गोम्मट कहा है। किन्तु उसकी अनेक उपाधियोंके साथ उसके इस नामका कोई निर्देश देखनेमें नहीं आया। तथा इस नामका कोई कारण भी प्रतीत नहीं होता। अत इस शब्द गोम्मटकी स्थिति अभी भी विचारणीय है। ऐसा प्रतीत होता है कि गोम्मट शब्द जिस देशी भाषाका है उसमें उसका कोई अन्य अर्थ अवश्य रहा है। डॉ. उपाध्येने अपने लेखमें लिखा है कि भारतकी आधुनिक भाषाओंमें मराठी ही ऐसी भाषा है जिसमें यह शब्द प्राय. व्यवहृत हुआ है और अब भी इसका व्यवहार होता है। उन्होंने कुछ उदाहरण भी प्रस्तुत किये है। आगे वे लिखते हैं—

'गोम्मट शब्द मराठीमें एक विशेषण है और उसका अर्थ है साफ, सुन्दर, आकर्षक, अच्छा आदि। कोंकणी भाषामें भी गोम्टो शब्द है और उसका वही अर्थ है जो मराठीमें है।' अन्तमें वह लिखते हैं— अक्षरश गोम्मट शब्दका अर्थ है उत्तम आदि।

श्रवणबेलगोलाके तीन शिलालेखोंमें जो क्रमश. ई. सन् १११८, ११५९, ११८० के है और कन्नड़ भाषामें हैं गोम्मट शब्द आया है। और वहाँ उनका अर्थ प्रसन्न करनेवाला या उत्तम है।

डॉ. उपाध्ये भी गोम्मट शब्दकी आदि और शाब्दिक परिज्ञानके लिए अधिक अध्ययनकी आवश्यकता बतलाते हैं। आचार्य नेमिचन्द्रके द्वारा प्रयुक्त 'गोम्मटदेवेण गोम्मट रइयं' पदसे हमें भी उसकी आवश्यकता प्रतीत होती है। क्योंकि उक्त वाक्यमें गोम्मट शब्दका प्रयोग न तो चामुण्डरायके लिए है और न उनके द्वारा निर्मित वस्तुके लिए है। उसमें कहा गया है कि गोम्मट देवने कर्मोंकी निर्जराके लिए और तत्त्वार्थके निर्णयके लिए गोम्मट संग्रहसूत्रकी रचना की है। गोम्मट संग्रह सूत्रका ही विशेषण दूसरा 'गोम्मट' शब्द है उसे प्रशंसावाचक विशेषण माना जा सकता है। किन्तु रचना करनेवाला गोम्मटदेव कौन है? जिसने कर्मोंकी निर्जरा और तत्त्वार्थके अवधारणके लिए इस ग्रन्थको रचा? ऐसा तो रचनाकार ही लिख सकता है। और रचना करनेवाले स्वयं आचार्य नेमिचन्द्र हैं? तब क्या उन्होंने अपना उल्लेख भी गोम्मटदेव शब्दसे किया है? आगे उन्होंने कहीं भी ग्रन्थकारके सम्बन्धमें या ग्रन्थरचनाके सम्बन्धमें इस प्रकारका कथन नही किया है।

हाँ, आगे गा ९६७ में वह इसका सकेत अवश्य करते है—

उन्होंने यह ग्रन्थ चामुण्डरायके लिए ही बनाया था इसका उल्लेख एक रूपकके रूपमें उन्होंने इस प्रकार किया है—

वह कहते है—

> सिद्धंतुदयतडुग्गय णिम्मलवर णेमिचंदकरकलिया।
> गुणरयणभूषणंबुहिबेला भरउ भुवणयलं॥ ९६७॥

कि 'सिद्धान्तरूपी उदयाचलके तटपर उदित निर्मल नेमिचन्द्रकी किरणसे युक्त गुणरत्नभूषण अर्थात् चामुण्डरायरूपी समुद्रकी मतिरूपी वेला भुवनतलको पूरित करे।' सिद्धान्तरूपी उदयाचलके तटपर उदित नेमिचन्द्र स्वयं ग्रन्थकार हैं उनके प्रतापसे चामुण्डरायरूपी समुद्रकी मतिरूपी वेलाका प्रसार हुआ है। गुणरत्नभूषण चामुण्डरायकी उपाधि थी। आचार्य नेमिचन्द्रने गोम्मटसारका मगलाचरण करते हुए भी 'गुणरयणभूषणुदय जीवस्स परूवणं वोच्छं' लिखकर प्रकारान्तरसे चामुण्डरायका निर्देश किया है। इसी प्रकार उन्होंने कर्मकाण्डकी कई मगल[1] गाथाओंमें द्व्यर्थक रूपसे चामुण्डरायकी उपाधियोंका प्रयोग किया है। अतः यह तो स्पष्ट ही है कि गोम्मटसारकी रचना चामुण्डरायके लिए नेमिचन्द्राचार्यने की है। उन्होंने अपनी दूसरी रचना

१. णमिऊण णेमिचंदं असहायपरक्कमं महावीरं॥ ८७॥
णमिऊण वड्ढमाणं कणयणिहं देवरायपरिपुज्जं॥ ३५८॥
असहाय जिणवरिंदे असहायपरक्कमे महावीरे॥ ३९८॥
णमिऊण णेमिणाहे सच्चजुहिट्ठिरणमंसियंघिजुग॥ ४५१॥
असहाय पराक्रम, देवराज, सत्ययुधिष्ठिर ये सब चामुण्डरायकी उपाधियाँ हैं।

त्रिलोकसार भी चामुण्डरायके प्रतिबोधके लिए रची थी। यह आचार्य नेमिचन्द्रके शिष्य और त्रिलोकसारकी संस्कृत टीकाके रचयिता माधवचन्द्रने अपनी टीकाके प्रारम्भमें स्पष्ट लिखा है। उसके मंगलाचरणमें प्रयुक्त 'बलगोविन्द' का अर्थ उन्होंने बल—चामुण्डराय और गोविन्द—राचमल्लदेव भी किया है। चामुण्डराय गंगनरेश राचमल्लदेव ( वि. सं. १०३१-४१ ) के सेनापति और मन्त्री थे।

अतः जैसे वीरसेन स्वामीने अपने भक्त शिष्य सम्राट् अमोघवर्षकी उपाधिको उपलक्षित करके सिद्धान्त ग्रन्थोंकी अपनी टीकाओंको धवला-जयधवला नाम दिया, उसी प्रकार नेमिचन्द्रने अपने भक्त शिष्य चामुण्डरायके गोम्मट नामको उपलक्षित करके उनके निमित्तसे निर्मित अपने संग्रह ग्रन्थको गोम्मटसार नाम दिया। इसमें कोई विवाद नहीं है। किन्तु अनेक उपाधियोंसे भूषित चामुण्डरायके इस अप्रसिद्ध नाम गोम्मटको ही क्यों इतनी महत्ता आचार्य नेमिचन्द्रने दी, इसका कोई हेतु स्पष्ट नहीं होता। स्वयं चामुण्डरायके अपने पुराणमें भी इस नामके सम्बन्धमें कोई संकेत नहीं है। अस्तु,

### ग्रन्थकारके गुरु

गोम्मटसार आचार्य नेमिचन्द्रकी प्रमुख रचना है और उसके दो भाग हैं—जीवकाण्ड और कर्मकाण्ड। किन्तु इन दोनोंके ही अन्तमें उन्होंने अपने और अपने गुरुके सम्बन्धमें कुछ भी नहीं लिखा। कर्मकाण्डके अन्तमें तो आठ गाथाएँ प्रशस्ति सम्बन्धी हैं और जीवकाण्डके अन्तमें एक है। इन सबमें राजा गोम्मटका ही जयकार है। उन्हींके गुरु अजितसेनका निर्देश दोनों भागोंके अन्तमें अवश्य है। किन्तु अपने गुरुका नहीं है। हाँ, त्रिलोकसारकी अन्तिम गाथामें नेमिचन्द्र मुनिका नाम अवश्य है और उन्हें अभयनन्दिका शिष्य कहा है। किन्तु कर्मकाण्डके अन्तर्गत प्रकरणोंमें उनके एक नहीं, अनेक गुरुओंका नामोल्लेख है। यथा—

सत्त्वस्थान नामक तीसरे अधिकारके अन्तमें कहा है—

> वरइंदणंदिगुरुणो पासे सोऊण सयलसिद्धंतं।
> सिरिकणयणंदिगुरुणा सत्तट्ठाणं समुद्दिट्ठं ॥ ३९६ ॥

इन्द्रनन्दि गुरुके पासमें समस्त सिद्धान्तको सुनकर श्री कनकनन्दि गुरुने सत्त्वस्थानको कहा।

इसीके आगे वह गाथा आती है जिसमें चक्रवर्तीके समान छह खण्डोंको साधनेकी घोषणा है।

आगे चतुर्थ अधिकारके अन्तर्गत पंचभागहार नामक चूलिकाके प्रारम्भमें कहा है—

> जस्स वरणेमिचंदो महणेण विणा सुणिम्मलो जादो।
> सो अभयणंदि णिम्मलसुओवही हरउ पावमलं ॥४०८॥

जिसमें मथनके बिना ही नेमिचन्द्र अत्यन्त निर्मल रूपसे प्रकट हुए वह अभयनन्दिरूपी निर्मल श्रुतसमुद्र पापमलको दूर करे।

आगे इसीके अन्तर्गत दसकरणचूलिकाके प्रारम्भमें कहा है—

> जस्स य पायपसायेणणतसंसारजलहिमुत्तिण्णो।
> वीरिंदणंदिवच्छो णमामि तं अभयणंदिगुरुं ॥४३६॥

जिसके चरणोंके प्रसादसे वीरनन्दि और इन्द्रनन्दिका शिष्य अनन्त संसारसमुद्रके पार हो गया, उन अभयनन्दि गुरुको मैं नमस्कार करता हूँ।

आगे छठे अधिकारके प्रारम्भमें कहा है—

> णमिऊण अभयणंदि सुदसायरपारगिंदणंदि गुरुं।
> वरवीरणंदिणाहं पयडीणं पच्चयं वोच्छं ॥७८५॥

अभयनन्दिको और श्रुतसमुद्रके पारगामी इन्द्रनन्दि गुरुको तथा वीरनन्दि स्वामीको नमस्कार करके प्रकृतियोंके प्रत्यय कहूँगा।

आगे आठवें त्रिकरण चूलिका नामक अधिकारके प्रारम्भमें कहा है—

णमह गुणरयणभूषण सिद्धंतामियमहद्धिभवभावं ।
वरवीरणंदिचंदं णिम्मलगुणमिदंणंदिगुरुं ॥८९६॥

हे गुणरत्नभूषण चामुण्डराय ! सिद्धान्तशास्त्ररूपी अमृतमय महासमुद्रमें उत्पन्न हुए उत्कृष्ट वीरनन्दिरूपी चन्द्रमाको तथा निर्मल गुणवाले इन्द्रनन्दि गुरुको नमस्कार करो ।

इस प्रकार अभयनन्दि, वीरनन्दि, इन्द्रनन्दि और कनकनन्दि ये चार उनके गुरु थे। सम्भवतया ये सभी सिद्धान्त समुद्रके पारगामी होनेसे सिद्धान्तचक्रवर्ती थे ।

आचार्य नेमिचन्द्रने अपने जीवकाण्डमें अपने किसी भी गुरुका स्मरण नही किया और कर्मकाण्डके कई अवान्तर अधिकारोंके प्रारम्भमें उनका स्मरण किया, क्या इसमें कोई विशेष कारण हो सकता है ? ऐसा मनमें प्रश्न होता है ।

जीवकाण्डका विषय बीस प्ररूपणाओंसे सम्बद्ध है किन्तु कर्मकाण्डका विषय कर्मसिद्धान्तसे सम्बद्ध है। हो सकता है उक्त आचार्य कर्मसिद्धान्तके उस-उस विषयके विशेषज्ञ रहे हों और आचार्य नेमिचन्द्रने उन-उन विषयोंका विशेष अनुशीलन उनसे किया हो। जैसे सत्त्वस्थान नामक प्रकरणके अन्तमें कहा है कि इन्द्रनन्दि गुरुके पासमें सम्पूर्ण सिद्धान्तको सुनकर कनकनन्दि गुरुने सत्त्वस्थानका कथन किया ।

स्व. श्री जुगलकिशोर मुख्तारने ( अनेकान्त वर्ष ८, कि. ८-९, पृ. ३०४ ) लिखा था कि यह सत्त्व-स्थान ग्रन्थ विस्तर सत्त्वभंगीके नामसे आराके जैनसिद्धान्त भवनमें मौजूद है। इस सत्त्वस्थान ग्रन्थको नेमिचन्द्रने अपने गोम्मटसार ग्रन्थके सत्त्वस्थान नामक अधिकारमें प्रायः ज्यों-का त्यों अपनाया है। इन्द्रनन्दि, वीरनन्दि आदिके द्वारा रचित कोई कर्मसिद्धान्त-विषयक ग्रन्थ तो उपलब्ध नहीं है किन्तु कनकनन्दीने उन्हीसे सकल सिद्धान्तका अध्ययन करके सत्त्वस्थानका कथन किया था। अतः उक्त दोनों ही आचार्य उस विषयके मर्मज्ञ विद्वान् होने चाहिए । खेद है कि आचार्य नेमिचन्द्रके इन सकल श्रुत पारगामी गुरुजनोंके विषयमें कोई जानकारी प्राप्त नही होती। एक वीरनन्दिका चन्द्रप्रभचरित काव्य उपलब्ध है। उसकी प्रशस्तिमें उन्होंने अपने गुरुका नाम अभयनन्दि लिखा है और इनका समय भी प्रायः वही है। मात्र इसी आधारपर उन्हें नेमिचन्द्रके द्वारा स्मृत वीरनन्दि माना जाता है।

इन्द्रनन्दि नामक आचार्य रचित एक श्रुतावतार है जो माणिकचन्द्र ग्रन्थमालाके अन्तर्गत तत्त्वानुशासनादि संग्रहमें प्रकाशित हो चुका है। उससे ज्ञात होता है कि वे सिद्धान्तशास्त्रोंकी परम्परासे तथा उनके विषयादिसे सुपरिचित थे। सिद्धान्तग्रन्थ विषयक उनका वर्णन बहुत ही प्रामाणिक और सुसंगत है। अतः वे इन्द्रनन्दि आचार्य नेमिचन्द्रके गुरु हो सकते हैं। इन सबमें अभयनन्दि ही बड़े और प्रधान प्रतीत होते हैं। इससे प्रतीत होता है कि विक्रमकी ११वी शतीमें सिद्धान्त विषयक ज्ञाताओंका अच्छा समूह था और ये सब चामुण्डरायके समयमें भी वर्तमान थे; क्योंकि कर्मकाण्डकी एक गाथामें आचार्य नेमिचन्द्र चामुण्डरायसे उनको नमस्कार करनेकी प्रेरणा करते हैं। अतः उसकी रचना करते समय वे सब अवश्य ही उपस्थित होने चाहिए। गोम्मटसारकी रचनामें उन सबका ही योगदान रहा प्रतीत होता है।

आचार्य नेमिचन्द्रके एक शिष्य माधवचन्द्र त्रैविद्य थे। उन्होंने अपने गुरुके द्वारा निर्मित त्रिलोकसार ग्रन्थपर संस्कृतमें टीका रची थी। उन्होंने अपनी टीकाकार प्रशस्तिमें कहा है कि अपने गुरु नेमिचन्द्र सिद्धान्तचक्रवर्तीको सम्मत अथवा ग्रन्थकर्ता नेमिचन्द्र सिद्धान्तदेवके अभिप्रायका अनुसरण करनेवाली कुछ गाथाएँ माधवचन्द्र त्रैविद्यने भी यहाँ-वहाँ रची हैं। माधवचन्द्र भी करणानुयोगके पण्डित थे। इनकी गणित शास्त्रमें विशेष गति थी। इनके द्वारा सिद्ध गणितको त्रिलोकसारमें निबद्ध किया गया है और यह गाथामें प्रयुक्त माधवचंदुद्धरिया पदसे जो द्वि-अर्थक है, स्पष्ट होता है। गोम्मटसार जीवकाण्डमें भी योगमार्गणाधिकार-में इनके मतका निर्देश है। अतः गुरुजनोंके साथ शिष्यजन भी इस ग्रन्थरचना गोष्ठीमें सम्मिलित थे।

### ग्रन्थरचना-स्थान

यह ग्रन्थरचना चन्द्रगिरिपर चामुण्डरायके द्वारा निर्मापित जिनालयमें इन्द्रनीलमणि निर्मित नेमीश्वर प्रतिबिंबके सान्निध्यमें ही हुई है। गोम्मटसार कर्मकाण्डकी प्रशस्तिमें इस जिनालयमें स्थित बिम्बका निर्देश है तथा जीवकाण्ड, कर्मकाण्ड और त्रिलोकसारकी आद्य मंगल गाथाओंमें नेमिजिनको नमस्कार भी किया गया है।

बाहुबलिचरितके अनुसार जब चामुण्डराय अपनी माताके साथ गोम्मटेश्वरकी मूर्तिके दर्शनके लिए पोदनापुर गये थे तो नेमिचन्द्र भी उनके साथ थे। तथा नेमिचन्द्रको ही यह स्वप्न आया था कि विन्ध्यगिरिपर गोम्मटेश्वरकी मूर्ति थी। उसके पश्चात् ही चामुण्डरायने वहाँ मूर्तिकी स्थापना की और नेमिचन्द्रके चरणोंमें चामुण्डरायने मूर्तिकी पूजाके निमित्त ग्राम अर्पित किये जिनकी आय छियानबे हजार द्रव्य प्रमाण थी। यथा—

भास्वद्देशीगणाग्रेसररुचिरसिद्धान्तविन्नेमिचन्द्र—
श्रीपादाग्रे सदा षण्णवति दशशतद्रव्यभूग्रामवर्यान्।
दत्वा श्रीगोम्मटेशोत्सवननित्यार्चना वैभवाय
श्रीमच्चामुण्डराजो निजपुरमथुरां संजगाम क्षितीशः ॥६१॥

### रचनाकाल

जैसा ऊपरके लेखसे स्पष्ट है कि नेमिचन्द्राचार्यने चामुण्डरायके निमित्तसे अपने गोम्मटसार और त्रिलोकसार नामक ग्रन्थोंकी रचना की थी। तथा गोम्मटसार की अन्तिम प्रशस्तिमें राजा गोम्मट अर्थात् चामुण्डरायका जयकार करते हुए उनके द्वारा निर्मित दक्षिण कुक्कुटजिन-बाहुबलीकी मूर्ति तथा चन्द्रगिरिपर निर्मित जिनालयका उल्लेख किया है। इससे यह प्रकट है कि उक्त निर्माणोंके पश्चात् या उनके समकालमें ही गोम्मटसार रचा गया है।

चामुण्डरायने अपना चामुण्डरायपुराण शक सं. ९०० ( वि. सं. १०३१ ) में समाप्त किया था। उसमें उन्होंने अपने सब कार्योंका विवरण दिया है किन्तु मूर्ति निर्माण कार्यका उल्लेख नहीं किया। अतः इसके पश्चात् ही मूर्तिकी प्रतिष्ठा हुई है। तथा मूर्तिकी प्रतिष्ठा गंगनरेश राजमल्ल द्वितीयके राज्यकालमें हुई है और उसका राज्यकाल वि. सं. १०३१ से १०४१ तक है। बाहुबलीचरितमें गोम्मटेशकी प्रतिष्ठाका जो समय दिया है उसके अनुसार वि. स. १०३७-३८ में प्रतिष्ठा हुई है। उस समय राजमल्लका राज्यकाल था। तथा त्रिलोकसारकी टीकामें उसकी प्रथम मंगल गाथाके 'बलगोविन्द' आदि पदका व्याख्यान श्री माधवचन्द्र त्रैविद्यने 'बलश्चामुण्डरायः गां पृथ्वी विन्दति पालयतीति गोविन्दो राचमल्लदेवः' किया है। तथा गोम्मटसार जीवकाण्डकी मन्दप्रबोधिनी टीकाके प्रारम्भमें भी गंगराज राजमल्लके मन्त्री चामुण्डराय इत्यादि निर्देश है। अतः गोम्मटसार और त्रिलोकसारकी रचना वि. सं. १०३७–४० में हुई है।

### रचनाएँ

आचार्य नेमिचन्द्र सिद्धान्तचक्रवर्तीकी तीन ही रचनाएँ समुपलब्ध हैं—गोम्मटसार, लब्धिसार और त्रिलोकसार। बाहुबलीचरितमें भी उनकी इन्हीं तीन रचनाओंका निर्देश है। यथा—

सिद्धान्तामृतसागरं स्वमतिमन्थक्ष्माभृदालोड्य मध्ये
लेभेऽभीष्टफलप्रदानपि सदा देशीगणाग्रेसरः।
श्रीमद् गोम्मट-लब्धिसारविलसत् त्रैलोक्यसारामर-
क्ष्माजश्रीसुरधेनुचिन्तितमणीन् श्रीनेमिचन्द्रो मुनिः ॥६३॥

इनके सिवाय एक द्रव्यसंग्रह नामक ग्रन्थ भी नेमिचन्द्रमुनि रचित है। इसपर ब्रह्मदेवकी टीका है। श्री शरच्चन्द्र घोषालने इसका अँगरेजीमें अनुवाद किया है। उसकी प्रस्तावनामें उन्होंने इसे गोम्मटसारके कर्ताकी ही कृति माना है। किन्तु स्व पं. जुगलकिशोरजी मुख्तारने उसकी विस्तृत आलोचना करते हुए उनके इस मतको मान्य नहीं किया है। उनकी अनुपपत्तियाँ इस प्रकार है—प्रथम इन ग्रन्थकारका सिद्धान्तचक्रवर्तीके रूपमें कोई प्राचीन उल्लेख नहीं मिलता। संस्कृत टीकाकार ब्रह्मदेवने उन्हे सिद्धान्तिदेव प्रकट किया है। सिद्धान्तचक्रवर्तीका पद सिद्धान्ती, अथवा सिद्धान्तिदेवसे बड़ा है।

दूसरे गोम्मटसारके कर्ता नेमिचन्द्र अपने ग्रन्थोंमें अपने गुरुका नामोल्लेख अवश्य करते हैं। परन्तु द्रव्यसंग्रहमें वैसा नही किया है। तीसरे टीकाकार ब्रह्मदेवने अपनी टीकाके प्रस्तावना वाक्यमें लिखा है कि यह द्रव्यसंग्रह नेमिचन्द्र सिद्धान्तिदेवके द्वारा सोम नामके राजश्रेष्ठिके निमित्त आश्रम नामक नगरमें मुनिसुव्रत चैत्यालयमें रचा गया। वह नगर उस समय धराधीश महाराज भोजदेव सम्बन्धी श्रीपाल मण्डलेश्वरके अधिकारमें था। भोजकालीन नेमिचन्द्रका समय ईसाकी ग्यारहवीं शताब्दी बैठता है।

चौथे द्रव्य संग्रहके कर्ताने भावास्रवके भेदोंमें प्रमादको भी गिनाया है और अविरतके पाँच तथा कषायके चार भेद किये हैं। परन्तु गोम्मटसारके कर्ताने प्रमादको भावास्रवके भेदोंमें नहीं माना और अविरतके दूसरे ही प्रकारसे बारह तथा कषायके पचीस भेद किये हैं।

मुख्तार साहबकी सभी युक्तियाँ जोरदार हैं किन्तु जहाँ तक सिद्धान्तचक्रवर्ती और सिद्धान्तिदेवके अन्तरकी बात है वह जोरदार प्रतीत नही होती, क्योंकि त्रिलोकसारकी टीकाके प्रारम्भमें टीकाकार माधवचन्दने अपने गुरुका निर्देश नेमिचन्द्र सैद्धान्तदेव रूपसे किया है। तथा अपने अन्तिम वक्तव्यकी गाथाकी टीकामें 'गुरुणेमिचंद' पदकी व्याख्यामें 'स्वकीयगुरुनेमिचन्द्रसिद्धान्तचक्रिणा अथवा ग्रन्थकर्तृणा नेमिचन्द्रसिद्धान्तदेवानाम्' लिखकर दोनों पदोंको समकक्ष प्रमाणित किया है। यहाँ गुरु नेमिचन्द्रके साथ तो सिद्धान्तचक्री पद और ग्रन्थकार नेमिचन्द्रके साथ सिद्धान्तदेव पदका प्रयोग भी उल्लेखनीय है।

अतः नेमिचन्द्र सिद्धान्तचक्रवर्ती और नेमिचन्द्र सिद्धान्तदेव तो एक ही व्यक्ति हो सकता है। इसके साथ ही त्रिलोकसारकी अन्तिम गाथाके साथ द्रव्यसंग्रहकी अन्तिम गाथाकी तुलना भी द्रष्टव्य है।

त्रिलोकसारकी अन्तिम गाथा इस प्रकार है—

इदिणेमिचंदमुणिणा अप्पसुदेणभयणदिवच्छेण।
रईओ तिलोयसारो खमतु तं बहुसुदाइरिया॥

और द्रव्यसंग्रहकी अन्तिम गाथा इस प्रकार है—

दव्वसंग्रहमिण मुणिणाहा दोससंचयचुदा सुदपुण्णा।
सोधयंतु तणुसुत्तधरेण णेमिचंद मुणिणा भणियं जं॥

दोनोमें 'णेमिचंद मुणि' पद समान है। 'अप्पसुदेण' और 'तणुसुत्तधरेण' विशेषणोमें भी केवल शब्दभेद है, अर्थभेद नही है। 'बहुसुदाइरिया' और 'सुदपुण्णा मुणिणाहा' पद भी एकार्थक है। अन्तर केवल इतना ही है कि एकमें गुरुका नाम है और दूसरेमें नहीं है। हमने अपने जैन साहित्यके इतिहास भाग २ में इसपर विशेष प्रकाश डाला है। अतः यह रचना भी गोम्मटसारके कर्ताकी हो सकती है।

## गोम्मटसार अपर नाम पंचसंग्रह

ग्रन्थकार नेमिचन्द्राचार्यने तो गोम्मटसारके दूसरे भाग कर्मकाण्डके अन्तमें इस ग्रन्थका नाम गोम्मट संग्रह सूत्र या गोम्मट सूत्र ही दिया है, जिसका अर्थ होता है गोम्मटराय चामुण्डरायके लिए संग्रह किया गया सूत्रगन्थ। किन्तु टीकाकारोने इसका अपरनाम पंचसंग्रह लिखा है।

जीवकाण्डकी मन्दप्रबोधिनी टीकाके प्रारम्भमें लिखा है—

'श्रीचामुण्डराय....द्रव्यानुयोगप्रश्नानुरूपं महाकर्मप्रकृति प्राभृत प्रथम सिद्धान्त जीवस्थानाख्य प्रथम खण्डार्थ संग्रह गोम्मटसार नामधेय पञ्चसंग्रहशास्त्रं प्रारभमाणः....तद्गोम्मटसार प्रथमावयवभूतं जीवकाण्डं विरचयन् ।'

और केशववर्णीकी कर्णाटवृत्तिमें लिखा है—

'श्रीमत् चामुण्डराय....प्रश्नावतीर्णैकचत्वारिंशत् पदनामसत्त्वप्ररूपणाद्वारेण....भगवान् शास्त्रकारो महाकर्मप्रकृतिप्राभृत - प्रथमसिद्धान्तजीवस्थान - क्षुद्रकबन्ध-बन्धस्वामित्व-वेदनाखण्ड-वर्गणाखण्ड-महाबन्धाना षट्खण्डाना मध्ये जीवादिप्रमेयांशं निरवशेषं समुद्धृत्य गृहीत्वा गोम्मटसार-पञ्चसग्रहप्रपञ्चमारचयन् ।'

इनमें प्रथममें प्रथम सिद्धान्तके प्रथम खण्ड जीवस्थानसे गोम्मटसारके प्रथम भाग जीवकाण्डकी रचना बतलायी है। और दूसरेमें प्रथम सिद्धान्तके छह खण्डोमें-से समस्त जीवादि प्रमेयाशको गृहीत करके गोम्मटसार पचसग्रहकी रचना बतलायी है।

दोनो ही टीकाकारोंने अपने-अपने दृष्टिकोणसे ठीक ही लिखा है। मन्दप्रबोधिनीके कर्ता जीवकाण्डको दृष्टिमें रखकर उसे प्रथम सिद्धान्तके प्रथम खण्ड जीवस्थानसे संगृहीत बतलाते है। और केशववर्णी पूरे गोम्मटसारको दृष्टिमें रखकर उसे छहो खण्डोसे सगृहीत कहते है। अतः दोनो ही कथन यथार्थ है। दोनो ही गोम्मटसारका अपरनाम पचसंग्रह कहते हैं। किन्तु गोम्मटसारके रचयिताने उसका यह अपर नाम कही भी नही लिखा है। तब टीकाकारोने उसे यह नाम कैसे दिया? यह जिज्ञासा हो सकती है।

### पंचसंग्रह नाम

पंचसंग्रह नामक चार ग्रन्थ वर्तमानमें उपलब्ध है—दो प्राकृतमें और दो संस्कृतमें। प्राकृतमें पंचसंग्रह एक दिगम्बर परम्पराका है और एक श्वेताम्बर परम्पराका। दिगम्बर परम्पराके पंचसंग्रहमें पाँच प्रकरण है—जीवसमास, प्रकृति समुत्कीर्तन, कर्मस्तव, शतक और सप्ततिका। अतः पंचसंग्रह नाम उचित ही है। संस्कृतके दोनों पचसंग्रह इसी प्राकृत पंचसंग्रहके संस्कृत रूपान्तर है। इस प्राकृत पंचसंग्रहके अन्तमें एक वाक्य लिखा है—'इति पंचसंगहो समत्तो' ग्रन्थमें कहीं भी यह नाम नही आता। अमितगतिने अपने सस्कृत पचसग्रहमें एक स्थानपर (पृ १३१) लिखा है—पंचसंग्रहके अभिप्रायसे यह कथन है। अतः सस्कृत पंचसंग्रहके रचनाकाल (वि सं १०७०) में यह ग्रन्थ पंचसंग्रहके नामसे प्रसिद्ध था। उसी सस्कृत पंचसग्रहके आदिमें इस पंचसंग्रह नामकी परिभाषा दी है—जो बन्धक, बध्यमान, बन्धके स्वामी, बन्धके कारण और बन्धके भेद कहता है वह पंचसग्रह है।[1]

किन्तु श्वेताम्बराचार्य चन्द्रर्षि महत्तरकृत पचसंग्रहके प्रारम्भमें पंचसंग्रह नामकी सार्थकता बतलाते हुए कहा[2] है—इस ग्रन्थमें शतक आदि पाँच ग्रन्थोंको संक्षिप्त किया गया है अथवा इसमें पाँच द्वार है इसलिए इसका नाम पंचसग्रह है। शतक आदि पाँच ग्रन्थोंका नाम ग्रन्थकारने नही बताया। किन्तु इसके टीकाकार मलयगिरिने लिखा[3] है कि इस पंचसंग्रहमें शतक, सप्ततिका, कषायप्राभृत, सत्कर्म और कर्मप्रकृति इन पाँच ग्रन्थोका संग्रह है। अथवा योगोपयोग विषय मार्गणा, बन्धक, बन्धव्य, बन्धहेतु, बन्धविधि इन पाँच अर्थाधिकारोंका संग्रह होनेसे इसका नाम पंचसग्रह है। दि पं. सं. में भी जीवसमास, कर्मप्रकृतिस्तव, बन्धोदयोदीरणासत्व, शतक, सप्ततिका नामक पाँच अधिकार हैं इसलिए इसका पंचसग्रह नाम सार्थक है। इन्हीमें बन्धक, बध्यमान, बन्धके स्वामी, बन्धके कारण और बन्धके भेद आ जाते हैं। अतः इन पाँचोंका कथन होनेसे भी इसे पंचसंग्रह कहते हैं। यह दि. प्रा. पंचसंग्रह वीरसेन स्वामीकी धवला टीकासे भी प्राचीन है।

---

१. 'बन्धक बध्यमानं यो बन्धेश बन्धकारणम्। भाषते बन्धभेद च तं स्तुवे भाव (पञ्च) संग्रहम्॥'

२. सयगाइ पंचगंथ जहारिहं जेण येत्थ संखित्ता। दाराणि पंच अहवा येन जहत्थाभिणाम इदं॥

३. 'पञ्चानां शतक-सप्ततिका-कषायप्राभृत-सत्कर्म, कर्मप्रकृति लक्षणानां ग्रन्थानामथवा पञ्चानामर्थाधिकाराणां योगोपयोगविषयमार्गणा-बन्धक-बन्धव्य-बन्धहेतु-बन्धविधिलक्षणानां संग्रहः पञ्चसंग्रह'।'

धवलामें पंचसंग्रहकी बहुत-सी गाथाएँ उद्धृत हैं। वे गाथाएँ धवलामें जिस क्रमसे उद्धृत हैं प्रायः उसी क्रमसे पंचसंग्रहमें पायी जाती हैं। अधिकाश गाथाएँ पच संग्रहके अन्तर्गत जीवसमास नामक प्रकरणकी हैं। यद्यपि वीरसेन स्वामीने पंचसंग्रहका नामोल्लेख नहीं किया है किन्तु एक स्थानपर जीवसमासका उल्लेख किया है। धवला पु. ४, पृ. ३१५ पर 'जीवसमासए वि उत्तं' करके नीचेकी गाथा उद्धृत है—

छप्पंचणवविहाणं अत्थाणं जिणवरोवइट्ठाणं।
आणाए अहिगमेण य सद्दहणं होइ सम्मत्तं॥

यह गाथा पचसंग्रहके अन्तर्गत जीवसमास नामक प्रथम अधिकारमें है। तथा सत्प्ररूपणाकी धवला टीकामें उद्धृत लगभग १२५ गाथाएँ भी जीवसमास नामक अधिकारकी है। तथा कुछ गाथाएँ पंचसग्रहके अन्य अधिकारोंकी भी उद्धृत है।

इसी धवला टीकाके आधारपर आचार्य नेमिचन्द्रने गोम्मटसारका संग्रह किया था। अतः पंचसंग्रहसे परिचित उसके टीकाकारोंने उसे पंचसग्रह नाम देकर उचित किया है।

## सत्प्ररूपणा पंचसंग्रह और गोम्मटसार

आचार्य नेमिचन्द्रने यद्यपि अपने ग्रन्थका नाम गोम्मट संग्रह सूत्र रखा है और उसीके आधारपर टीकाकारोंने उसे गोम्मटसार नाम दिया है किन्तु ग्रन्थकारने यह स्पष्ट रूपसे नहीं लिखा कि इसका संग्रह किस ग्रन्थसे किया गया है। तथापि कर्मकाण्डमें जो उन्होंने छह खण्डोंकी साधना करनेका कथन किया है उसपर-से तथा षट्खण्डागम और गोम्मटसारके विषयोंकी समानता होनेसे यह स्पष्ट हो जाता है कि षट्खण्डागम अर्थात् धवलाटीकासे उसका संग्रह किया गया है। पंचसंग्रह नामका उन्होंने कोई संकेत नही किया। फिर भी तुलना करनेसे यह स्पष्ट प्रतीत होता है कि पञ्चसंग्रहका भी उपयोग उन्होने किया है और अपनी इस बहुमूल्य कृतिको संग्रह नाम देकर उन्होंने पंचसंग्रह नामको ही प्रकारान्तरसे व्यक्त किया है। सम्भवतया पंचसंग्रह नामक ग्रन्थ वर्तमान था इसलिए भी उन्होंने अपनी इस कृतिका नाम पंचसंग्रह न रखकर गोम्मटसंग्रह रखना उचित समझा हो। इसमें नामकी पुनरुक्ति भी नही होती और पचसंग्रहकी ध्वनि भी व्यक्त होती है। अतः यथार्थमें इसका नाम गोम्मटसंग्रह ही ग्रन्थकारको इष्ट रहा है। इस तरह पचसंग्रहके इस लघुभ्राताका नाम गोम्मटसंग्रह उचित भी है। इससे दोनोंमें आनुवांशिकता भी आ जाती है।

यहाँ इन तीनों ग्रन्थोंका तुलनात्मक अध्ययन प्रस्तुत करते हुए हम सर्वप्रथम पचसंग्रह और सत्प्ररूपणा की धवला टीकाको उपस्थित करते हैं।

वीरसेन स्वामीने षट्खण्डागमकी रचनाका इतिवृत्त देते हुए लिखा है कि आचार्य पुष्पदन्तने विंशति सूत्रोंकी रचना करके जिनपालितको पढ़ाकर भूतबली भगवान्के पास भेजा और उन्होंने विंशति सूत्रोंको पाकर द्रव्यप्रमाणानुगमको आदि लेकर ग्रन्थरचना की। श्रुतावतारके रचयिता इन्द्रनन्दिने लिखा है—

वाञ्छन् गुणजीवादिकविंशतिविधसूत्र सत्प्ररूपणया।
युक्तं जीवस्थानाद्यधिकारं व्यरचयत् सम्यक्॥१३५॥

'अर्थात् भूतबलीने गुणस्थान जीवसमास आदि बीस प्रकारके सूत्रगर्भित सत्प्ररूपणासे युक्त जीवस्थान नामक प्रथम अधिकार रचा।'

यह बीस प्रकारके सूत्र कौन हैं यह वीरसेन स्वामीने स्पष्ट नहीं किया। किन्तु पंचसंग्रहकी दूसरी गाथामें ही स्पष्ट कर दिया है कि गुणस्थान, जीवसमास, पर्याप्ति, प्राण, संज्ञा और चौदह मार्गणा तथा उपयोग ये बीस प्ररूपणाएँ हैं। इन्हीं बीस प्ररूपणाओंका कथन पंचसंग्रहके जीवसमास नामक प्रथम अधिकारमें है। षट्खण्डागमके प्रारम्भिक सत्प्ररूपणा सूत्रोंमें भी गुणस्थान और मार्गणाओंका कथन है किन्तु इस प्रकारसे

बीस प्ररूपणाओंका कथन नहीं है। ऐसा प्रतीत होता है कि सत्प्ररूपणा सूत्रोंकी धवला टीकामें गुणस्थान और मार्गणाओंका कथन वीरसेन स्वामीने पंचसंग्रहके जीवसमास नामक अधिकारके आधारपर ही किया है क्योंकि उसमें प्रमाण रूपसे उद्धृत लगभग सवा सौ गाथाएँ पंचसंग्रहकी हैं। इसकी विगत नीचे दी जाती है—

सत्प्ररूपणामें पहले मार्गणाओंका निर्देश है पीछे गुणस्थानोंका। और पंचसंग्रहके जीवसमासमें पहले गुणस्थानोंका कथन है पीछे मार्गणाओंका। गोम्मटसार जीवकाण्डमें भी पंचसंग्रहका ही क्रम है और प्रायः गाथाएँ भी वही हैं। सत्प्ररूपणाके चौथे सूत्रमें चौदह मार्गणाओंके नाम गिनाये हैं। उसकी धवलामें चौदह मार्गणाओंका सामान्य कथन करते हुए वीरसेन स्वामीने चौदह मार्गणाओंसे सम्बद्ध सोलह गाथाएँ उद्धृत की हैं जो पंचसंग्रहके जीवसमास अधिकारमें वर्तमान हैं।

आगे गुणस्थानोंके वर्णनमें बाईस गाथाएँ प्रमाणरूपसे उद्धृत है।

जीवसमासाधिकारमें उनकी क्रमसंख्या ३, ६, ७, ९, १०, १२, ११, १३, १४, १५, १६, १८, १९, २०, २१, २३, २४, २५, २७, २९, ३०, ३१ है। केवल एक स्थानमें गाथाका व्यतिक्रम है। साधारण-सा पाठभेद भी क्वचित् ही है।

सत्प्ररूपणामें गुणस्थानके पश्चात् मार्गणाओंका क्रमशः विस्तारसे कथन है। उसकी धवलामें प्रत्येक मार्गणाके अन्तर्गत जीवसमाससे गाथाएँ उद्धृत हैं। उनका विवरण नीचे दिया जाता है।

१. गतिमार्गणामें गति सम्बन्धी पाँच गाथाएँ उद्धृत हैं और उनकी क्रमसंख्या जीवसमासमें ६० से ६४ तक है।

२. इन्द्रियमार्गणामें जीव समास की गाथा ६६, ६७, ६९, क्रमसे उद्धृत है।

३. कायमार्गणामें ग्यारह गाथाएँ उद्धृत हैं जो जीवसमासमें हैं, किन्तु उनके क्रममें अन्तर है।

४ योगमार्गणामें बारह गाथाएँ उद्धृत हैं। उनमें अन्तिमको छोड़कर जो धवलामें प्रथम उद्धृत है, शेष जीव समास में यथाक्रम पायी जाती है। केवल तीन गाथाओंके प्रथम चरणमें पाठभेद है।

५ वेदमार्गणामें उद्धृत चार गाथाएँ जीव समास में यथाक्रम हैं।

६. कषायमार्गणामें उद्धृत चार गाथाओंमें पाठभेद है।

७. ज्ञानमार्गणामें भी उद्धृत आठ गाथाएँ जीव समास में यथाक्रम हैं।

८. संयममार्गणामें भी उद्धृत आठ गाथाएँ जीव समास में यथाक्रम है।

९. दर्शनमार्गणामें उद्धृत तीन गाथाएँ जीव समास में यथाक्रम हैं।

१०. लेश्या मार्गणामें उद्धृत दस गाथाएँ जोव समासमें यथाक्रम हैं।

११. सम्यक्त्व मार्गणामें उद्धृत पाँच गाथाओंमें-से तीन गाथाएँ जीवसमासमें यथाक्रम हैं। अन्तकी दो गाथाओंमें-से उपशम सम्यक्त्वका स्वरूप बतलानेवाली गाथा भी पाठभेदके साथ जीवसमासमें है। किन्तु वेदक सम्यक्त्ववाली गाथाके स्थानमें अन्य गाथा है।

इस तरह सत्प्ररूपणाकी धवला टीकामें उद्धृत बहुत-सी गाथाएँ पंचसंग्रहके जीवसमास नामक अधिकारमें यथाक्रम विद्यमान हैं।

यतः जीवसमास नामका कोई अन्य ग्रन्थ उपलब्ध नहीं है और न उसके अस्तित्वका ही संकेत मिलता है। अतः यही मानना पड़ता है कि वीरसेन स्वामीके द्वारा प्रमाणरूपसे उद्धृत जीवसमास पंचसग्रहके अन्तर्गत जीवसमास अधिकार ही होना चाहिए। इन्द्रिय मार्गणा प्ररूपणाके अन्तर्गत एक गाथा उद्धृत करते हुए जो जीवसमासमें ६९ नं. की है उसका 'आर्ष' शब्दसे निर्देश किया है और तत्त्वार्थ सूत्रसे भी पूर्वमें उसे स्थान दिया है। अतः जीवसमासका वीरसेन स्वामीके चित्तमें बहुत आदर था यह स्पष्ट है।

अब हम गोम्मटसारकी ओर आते हैं—

गोम्मटसार जीवकाण्डके तीन संस्करण प्रकाशित हुए हैं। गाँधी नाथारंग बम्बई द्वारा प्रकाशित संस्करणमें मूल गाथाएँ और उनकी संस्कृत छाया मात्र है। संस्कृतमें गाथाओंकी उत्थानिका भी है। रायचन्द शास्त्रमाला बम्बईसे प्रकाशित सस्करणमे प. खूबचन्दजी रचित हिन्दी टीका भी है। ये दोनों संस्करण पुस्तकाकार हैं। गान्धी हरिभाई देवकरण ग्रन्थमालासे प्रकाशित शास्त्राकार संस्करणमें मूल और छायाके साथ दो संस्कृत टीकाएँ तथा पं. टोडरमल रचित ढुंढारी भाषामें टीका है। पहले दो संस्करणोंमें गाथा संख्या ७३३ है, किन्तु प्रथम मूल संस्करणमें दूसरेसे एक गाथा जिसका नम्बर ११४ है, अधिक है, यह गाथा दूसरे संस्करणमें नहीं है। फिर भी गाथा सख्या बराबर होनेका कारण यह है कि प्रथम मूल संस्करणमें दो गाथाओंपर २४७ नम्बर पड़ गया है। अतः गाथा संख्या ७३४ है। तीसरे संस्करणमें गाथा संख्या ७३५ है। इसमें एक गाथा बढ़नेका कारण यह है कि गाथा नं ७२९ दो बार आयी है और उसपर क्रमसे ७२९,७३० नम्बर पड़ गया है। अतः जीवकाण्डकी गाथा संख्या ७३४ है।

यह ऊपर लिख आये हैं कि गोम्मटसार एक संग्रह ग्रन्थ है। उसके प्रथम भाग जीवकाण्डका संकलन मुख्य रूपसे पंच संग्रहके जीवसमास अधिकार तथा षट्खण्डागमके प्रथम खण्ड जीवट्ठाणके सत्प्ररूपणा और द्रव्य प्रमाणानुगम अधिकारोंकी धवला टीकाके आधारपर किया गया है।

जीवसमास और जीवकाण्ड दोनोंका विषय एक है। दोनोंमें गुणस्थान, जीव समास, पर्याप्ति, प्राण, संज्ञा, चौदह मार्गणा और उपयोग इन बीस प्ररूपणाओंका कथन है। फलतः दोनोंकी दूसरी गाथा जिसमें बीस प्ररूपणाओंके नाम गिनाये हैं, समान है और यह गाथा धवलामें नही है। अतः गोम्मटसारके कर्तानें इसे जीवसमाससे लिया है। इस प्रकारसे जीवकाण्डकी रूपरेखा और विषय वर्णनका आधार जीवसमास रहा है। उसीको सिद्धान्तचक्रवर्ती नेमिचन्द्राचार्यने षट्खण्डागमकी धवला टीकाके आधारपर विस्तृत किया है। उसीका यह परिणाम है कि जीवसमासकी गाथा सं २१६ मात्र है और जीवकाण्डकी ७३४। इस तरहसे उन्होने संक्षिप्त जीवसमास और विस्तृत जीवट्ठाणको अपना कर उसे जीवकाण्डके मध्यम रूपमें इस प्रकार संग्रथित किया कि जीवकाण्डकी रचनाके पश्चात् जीवसमास और जीवट्ठाण दोनोको ही भुला दिया गया और एकमात्र गोम्मटसार ही सिद्धान्त ग्रन्थके रूपमें प्रतिष्ठित हो गया। यह इसकी रचनाके वैशिष्ट्य और इसके रचनाकारकी कुशलताका ही परिचायक है।

आगे हम देखेंगे कि ग्रन्थकारने जीवसमासको आधार बनाकर किस प्रकार उसे विस्तृत किया—

जीवसमासमें प्रथम ही गुणस्थानका स्वरूप और गुणस्थानोके नाम तीन गाथाओंसे कहकर प्रत्येक गुणस्थानका स्वरूप क्रमसे कहा है। इन गाथाओका क्रमाक ३, ४, ५ है। किन्तु जीव काण्ड में इनका क्रमाक ८, ९, १० है। इस तरह जीवकाण्डमें पाँच गाथाएँ बढ़ गयी हैं। यह धवला या सिद्धान्त ग्रन्थोकी देन है। सिद्धान्तमें कथनकी दो शैलियाँ हैं—ओघ और आदेश या संक्षेप और विस्तार। गुणस्थानोमें कथनको ओघ या संक्षेप कहते हैं और मार्गणाओमें कथनको आदेश या विस्तार कहते हैं।

जी. स. में गा. ६, ७, ८ तीन द्वारा प्रथम गुणस्थानका कथन है। इनमें-से केवल ६ और ८ नम्बरकी गाथा ही जी. का. में हैं और वहाँ उनका क्रमाक १७ और १८ है। इस तरह ग्यारह गाथाएँ जी. का में अधिक हैं। इसका कारण है कि जी का. में गुणस्थानोंके नामोंके पश्चात् बतलाया है कि दर्शनमोहनीय और चारित्रमोहनीयके उदय, उपशम, क्षयोपशम आदिको लेकर किस गुणस्थानमें कौन भाव होते है, क्योंकि संसारके जीवोंको जिन चौदह गुणस्थानोंमें विभाजित किया है वे गुणस्थान मोह और योगको लेकर ही निर्धारित किये हैं। प्रारम्भके बारह गुणस्थान मोहके उदय, उपशम, क्षयोपशम या क्षयसे होते हैं और अन्तके दो योगके भाव और अभावसे होते हैं। यह सब कथन जीवसमास में नहीं है।

आचार्य नेमिचन्द्र सिद्धान्तचक्रवर्ती चामुण्डरायको आगमका व्याख्यान कर रहे हैं।

[ त्रिलोकसारकी एक प्राचीन प्रतिमें चित्रित चित्रके आधार से ]

जी स. में दूसरे और तीसरे गुणस्थानका स्वरूप एक-एक गाथासे कहा है और उनका क्रमांक ९ और १० है। किन्तु जीवकाण्डमें दूसरे गुणस्थानका स्वरूप दो गाथाओंसे और तीसरेका चार गाथाओंसे कहा है फलतः उनका क्रमांक १९-२० और २१-२४ हैं।

जीवसमासका कथन बहुत साधारण है कि सम्यक्त्वरूपी पर्वतके शिखरसे मिथ्यात्वरूपी भूमिकी ओर गिरता हुआ जीव सासादन गुणस्थानी होता है। इसमें यह नहीं बतलाया कि वह क्यों सम्यक्त्वसे गिरता है। यही सिद्धान्तकी महत्त्वपूर्ण बात है कि उपशम सम्यक्त्वके काल अन्तर्मुहूर्तमें एक समयसे लेकर छह आवली काल शेष रहनेपर अनन्तानुबन्धी कषायका उदय हो जानेसे वह सम्यग्दृष्टी सम्यक्त्वसे च्युत होता है। च्युत होते ही वह चतुर्थ गुणस्थानसे गिरकर दूसरेमें आता है और दूसरेसे प्रथममें आकर पुनः मिथ्यादृष्टि हो जाता है। यह सब जीवके परिणामोंका खेल है।

इसी तरह जी. स. में तीसरे सम्यक् मिथ्यात्व या मिश्रगुणस्थानका स्वरूप कहा है कि दही और गुड़के मिलनेसे जैसे एक विचित्र स्वाद होता है उसी तरहसे सम्यक्त्व और मिथ्यात्वके मिले-जुले भावका नाम मिश्रगुणस्थान है। जीवकाण्डमें इसका कारण सम्यक्मिथ्यात्व मोहनीय कर्मका उदय कहा है। तथा तीसरे गुणस्थानकी अन्य विशेषताएँ भी बतलायी है कि वहाँ मरण नही होता। यह सब कथन जीवसमासमें नही है।

जीवसमासमें चतुर्थ गुणस्थानका स्वरूप दो गाथाओंसे कहा है जिनका क्रमाक ११ और १२ है। किन्तु जीवकाण्डमें चार गाथाओंसे कहा है। जिनमें ये दोनों गाथाएँ भी हैं। वहाँ इनका क्रमांक २९ और २७ है। जीवसमासमें सम्यग्दर्शनके भेदोंका स्वरूप और कारण नहीं कहा है। किन्तु जीवकाण्डमें कहा है। इसी तरह जीवसमासमें पंचम और षष्ठम गुणस्थानका स्वरूप एक और दो गाथाओंसे कहा है किन्तु जीव-काण्डमें षष्ठम गुणस्थानका स्वरूप बारह गाथाओंसे कहा है।

छठे गुणस्थानका नाम है प्रमत्तविरत अर्थात् जो मुनि होकर भी प्रमाद सहित है वह प्रमत्तविरत है। प्रमाद पन्द्रह है—चार विकथा, चार कषाय, पाँच इन्द्रिय, निद्रा, स्नेह। इन्हीके भंगोंके निकालनेकी विधिका वर्णन विस्तारसे किया है।

जीवसमासमें अप्रमत्त गुणस्थानका स्वरूप एक गाथासे कहा है। इसके दो भेद हैं—स्वस्थानाप्रमत्त और सातिशय अप्रमत्त। जीवसमासमे केवल स्वस्थानाप्रमत्तका स्वरूप कहा है। यह गुणस्थान मध्यका ऐसा केन्द्र है जहाँसे उत्थान और पतन दोनों सम्भव हैं। आगे बढनेका नाम उत्थान है। उत्थानके लिए अधःकरण-रूप परिणामोंका होना आवश्यक है उसके बिना ऊपरके गुणस्थानोंमें नहीं चढ सकता। ऊपर चढ़नेवालेको ही सातिशय अप्रमत्त कहते हैं। जीव काण्डमें उसका स्वरूप और अधःकरणरूप परिणामोंकी रचनाका वर्णन है। टीकाकारोंने अपनी टीकाओंमें उसका रहस्य अंकसंदृष्टिके द्वारा विस्तारसे उद्घाटित किया है। यह सब जैन सिद्धान्तका मार्मिक रहस्य है जिसका जीवसमासमे अभाव है।

इस तरह जीवसमासमें ३१ गाथा तक चौदह गुणस्थानोंका कथन है जो जीवकाण्डमें ६९ गाथा-पर्यन्त है।

२. इसके पश्चात् जीवसमासका कथन जीवसमासमें ४२ गाथापर्यन्त अर्थात् केवल ग्यारह गाथाओंमें है। किन्तु जीवकाण्डमें ११७ गाथापर्यन्त ४८ गाथाओंमें है। इन ग्यारहमें-से केवल दो गाथाएँ जीवकाण्डमें हैं जिनमें जीवसमासका स्वरूप तथा चौदह भेद गिनाये हैं। जीवसमासमें जीवसमासके चौदह, इक्कीस, तीस, बत्तीस, छत्तीस, अड़तीस, अड़तालीस, चौवन और सत्तावन भेद कहे हैं। किन्तु जीवकाण्डमें एकसे लेकर उन्नीस तक भेद गिनाये हैं। पुनः सामान्य, पर्याप्त-अपर्याप्त और सामान्य, निर्वृत्यपर्याप्त, लब्ध्यपर्याप्तको लेकर उन्नीस, अड़तीस और सत्तावन भेद किये हैं। सत्तावनमें-से एकेन्द्रिय, विकलेन्द्रियके इक्यावन भेदोंको अलग रखकर सकलेन्द्रियके सैंतालीस भेद मिलाकर ९८ भेद किये हैं।

जी. का. में जीव समासोंकी प्ररूपणा उक्त स्थानोंके द्वारा, योनियोंके द्वारा, शरीरकी अवगाहनाके द्वारा और कुलोंके द्वारा की गयी है। इन सबका जीव समासमें अभाव है।

३. पर्याप्तिका कथन जी स. में दो गाथाओंसे है, ये दोनों गाथाएँ जी. का. में हैं। किन्तु इनके सिवाय नौ गाथाएँ अधिक हैं जिनके द्वारा अपनी-अपनी पर्याप्तियोके प्रारम्भ और पूर्तिका काल, पर्याप्त और निर्वृत्यपर्याप्तका काल, लब्ध्यपर्याप्तकका स्वरूप आदिका विस्तृत कथन है।

४. जी स. में प्राणप्ररूपणाका कथन छह गाथाओंमें है। इनमें-से तीन गाथाएँ जी. का में है। इनके सिवाय दो गाथाएँ भिन्न हैं जिनमें प्राणोंकी उत्पत्ति, सामग्री तथा स्वामी कहे हैं।

५ जी. स में संज्ञाप्ररूपणा पाँच गाथाओसे है। ये पाँचों गाथाएँ जी का. में हैं। इनके सिवा एक गाथा अन्य है जिसमें संज्ञाओके स्वामी कहे हैं। आगे चौदह मार्गणाओंका कथन प्रारम्भ होता है।

**१. गतिमार्गणा**—जी. स में प्रारम्भमें मार्गणाका स्वरूप और भेद कहे है। ये दोनों गाथाएँ जी. का मे हैं। इसके पश्चात् जी. का. में आठ सान्तर मार्गणाओंका कथन है जो जी. स में नहीं हैं। गतिका स्वरूप दोनोमें कहा है किन्तु गाथामें भेद है। इसके पश्चात् जी स. में पाँच गाथाओंके द्वारा नरकगति, तिर्यंचगति, मनुष्यगति, देवगति और सिद्धगतिका स्वरूप कहा है। ये पाँचो गाथाएँ भी जी. का. में हैं।

यहाँसे दोनोमें एक मौलिक अन्तर प्रारम्भ होता है। वह यह है कि जी. का में प्रत्येक मार्गणाप्ररूपणाके अन्तमें उस मार्गणावाले जीवोकी सख्या भी जीवट्ठाणके द्रव्यप्ररूपणानुगमके अनुसार दी है। किन्तु जीव समासमें वह सब कथन नही है। और इस दृष्टिसे जी का. का महत्त्व जीव समाससे बहुत बढ़ जाता है। जी. का. के इस अधिकारमें ग्यारह गाथाओके द्वारा चारों गतियोमें जीवोकी संख्या कही है। संख्या सम्बन्धी ये गाथाएँ नेमिचन्द्राचार्यकी है। कहींसे उद्धृत नहीं हैं।

**२. इन्द्रियमार्गणा**—जी स में इन्द्रियमार्गणाकी प्ररूपणा दस गाथाओंमें हैं। इनमे-से आदि और अन्तिम तथा एक मध्यकी इस तरह केवल तीन गाथाएँ जी. का में है। जी का के इस प्रकरणमें सतरह गाथाएँ हैं, जिनमेंसे छह गाथाओमें संख्याप्ररूपणा है। शेष गाथाओंमें इन्द्रियोंका विषय क्षेत्र, उनकी अवगाहना आदि कही है जो जी स में नही है। जी. स में दो इन्द्रिय आदि जीवोके भेद कहे हैं जो धवलामें भी कहे हैं, किन्तु जी. का. में वे भेद नही कहे हैं। उन्हें विशेष उपयोगी न समझा हो यह सम्भव है।

**३. कायमार्गणा**—जी स. में कायमार्गणाका वर्णन तेरह गाथाओंमें है। उनमें-से नौ गाथाएँ जी. का. में है, जिन चार गाथाओंमें पृथ्वीकायिक, जलकायिक, अग्निकायिक और वायुकायिक जीवोंके भेद कहे हैं वे गाथाएँ जी. का में नहीं है। जी. का में इस प्रकरणमें पैंतीस गाथाएँ हैं, जिनमें-से ग्यारह गाथाओंमें तो संख्या कही है। वनस्पतिकायके प्रत्येक और साधारणकायकी पहचान चार गाथाओंसे कही है। त्रसजीवोंका निवासस्थान, सप्रतिष्ठितशरीर, स्थावर तथा त्रसजीवोंके शरीरका आकार आदि अनेक विशिष्ट और उपयोगी कथन इस प्रकरणमें है जो जी. स. में नही है।

**४. योगमार्गणा**—जी स में योगमार्गणाके कथनमें तेरह गाथाएँ हैं। जिनमें-से प्रायः दस गाथाएँ जी. का. में हैं। किन्तु जी का. के इस प्रकरणमें चौवन गाथाएँ हैं जिनमें-से बारह गाथाओमें संख्या कही है। जी. स में दस प्रकारके सत्यवचन और अनुभय भाषाका निर्देश मात्र है। किन्तु जी का में पाँच गाथाओंसे उनका कथन किया है। सयोगकेवलीके मनोयोगकी सम्भावना सहेतुक बतलायी है। आहारक काययोगके स्वरूप, प्रयोजन आदिका कथन पाँच गाथाओसे किया है। शरीरोंमें कर्म-नोकर्मका विभाग करके प्रत्येक शरीरके निर्माणमें संलग्न समयप्रबद्धोंकी सख्या कही है। कर्म और नोकर्मके उत्कृष्ट संचयका स्वरूप और स्थानके साथ उत्कृष्ट संचयकी सामग्री भी कही है। तथा शरीरोंमें संलग्न समयप्रबद्धोंके प्रतिसमय बन्ध, उदय और सत्त्वका प्रमाण कहा है। यह सब कथन करणानुयोगमें अपना विशेष स्थान रखता है। योग ही जीवके

प्रति कर्मोंके आस्रवका प्रमुख कारण है। अतः योगमार्गणाका भी विशेष महत्त्व है। जी. स. में तो स्थूल बातें कही हैं।

५. **वेद मार्गणा**—जीव समासमें वेद मार्गणाका कथन आठ गाथाओंमें है जिनमें-से चार गाथाएँ जीवकाण्डमें हैं। जी का. के इस प्रकरणमें ग्यारह गाथाएँ हैं जिनमें-से पाँच गाथाओं द्वारा संख्याका कथन है।

६. **कषाय मार्गणा**—जी. स. में इस प्रकरणमें आठ गाथाएँ हैं। जिनमेंसे आदि और अन्तकी दो गाथाएँ जी. का. में हैं। जी. का के इस प्रकरणमें सतरह गाथाएँ हैं। जिनमें-से अन्तकी तीन गाथाओंमें जीवसंख्या है। इसमें विशेष कथन है शक्ति, लेश्या तथा आयुके बन्ध और अबन्धकी अपेक्षा कषायके भेदोंका कथन। शक्तिकी अपेक्षा प्रत्येक कषायके चार भेद हैं और प्रत्येक भेद एक-एक गतिका कारण है जैसे क्रोध कषायके चार भेद किये हैं—पत्थरकी लकीर, पृथ्वीकी लकीर, धूलकी लकीर और जलकी लकीर। ये भेद उपमा रूपमें हैं। पत्थरकी लकीर नहीं मिटती, उसके समान न मिटनेवाली क्रोध कषाय नरकगतिका कारण है आदि। इन कषायोंके अनुसार ही लेश्या होती हैं और लेश्याके अनुसार ही आगामी भवकी आयुका बन्ध होता है। यह सब कथन बहुत उपयोगी है जो जी. स. में नहीं है।

७. **ज्ञान मार्गणा**—जी. स में इस मार्गणाका कथन केवल दस गाथाओंसे है जिनमेंसे नौ गाथाएँ जी का. में है। किन्तु जी का में ज्ञानमार्गणा कड़ी है इसमें एक सौ छियासठ गाथाएँ हैं, जिनमें-से केवल अन्तकी चार गाथाओंमें जीव संख्या कही है। शेष एक सौ बासठ गाथाओंमें ज्ञानके भेदोंका वर्णन है। ज्ञानके पाँच भेद है—मति, श्रुत, अवधि, मनःपर्यय और केवलज्ञान। इन्द्रिय जन्य ज्ञानको मतिज्ञान कहते हैं और मतिज्ञानपूर्वक होनेवाले विशेष ज्ञानको श्रुतज्ञान कहते है। उसके दो भेद है—शब्दजन्य और लिंग जन्य या अक्षरात्मक और अनक्षरात्मक। तथा इनके बीस भेद भी है। इन बीस भेदोंका कथन श्वेताम्बर परम्परामें केवल कर्मग्रन्थमें ही देखनेमें आया है। दिगम्बर परम्परामें भी धवलाकी तेरहवी पुस्तकमें है। उसीसे जीवकाण्डमे लिया गया प्रतीत होता है। श्रुतज्ञान और अवधिज्ञानके विस्तृत कथनके कारण ही यह मार्गणा बहुत विस्तृत और महत्त्वपूर्ण है।

८. **संयम मार्गणा**—जी. स. में इसमें ग्यारह गाथाएँ हैं जिसमें-से नौ गाथाएँ जी. का में हैं। जीवकाण्डमें इसमें सत्तरह गाथाएँ हैं। अन्त की दो गाथाओंमें जीव संख्या है।

९. **दर्शन मार्गणा**—जी. स. में केवल चार गाथाएँ है। चारों गाथाएँ जी. का में हैं। जी. का में सात गाथाएँ है जिनमें-से दो में जीवसंख्या है।

१०. **लेश्या मार्गणा**—जी. स में इसमें बारह गाथाएँ है जिनमें-से ग्यारह जी. का में हैं। किन्तु जी. का. के इस प्रकरणमें गाथा संख्या एक सौ अड़सठ है अर्थात् ज्ञान मार्गणासे भी यह मार्गणा बड़ी है। इसमें सोलह अधिकारोंके द्वारा लेश्याका कथन किया गया है, वे हैं—निर्देश, वर्ण, परिणाम, संक्रम, कर्म, लक्षण, गति, स्वामी, साधन, संख्या, क्षेत्र, स्पर्श, काल, अन्तर, भाव और अल्पबहुत्व। इन्हींके कारण इसका विस्तार है। जी. स. में तो केवल लक्षणका ही कथन है।

११. **सम्यक्त्व मार्गणा**—जी. स में इस मार्गणाका कथन पन्द्रह गाथाओंसे है उनमें-से छह गाथाएँ जी. का. में हैं। किन्तु जी. का. में इस प्रकरणमें लगभग सौ गाथाएँ है। छह द्रव्य, पाँच अस्तिकाय और नौ पदार्थोंके श्रद्धानको सम्यक्त्व कहते हैं अत. ग्रन्थकारने छह द्रव्योका वर्णन नाम, उपलक्षण आदि द्वारा विस्तारसे किया है। कालद्रव्यका वर्णन तेरह गाथाओंसे है। तथा पुद्गल द्रव्यके वर्णनमें तेईस वर्गणाओका वर्णन वर्गणाखण्डके आधारपर दिया है। जीवसमासके अन्तमें उसका उपसंहार करते हुए जो कथन है वह व्यवस्थित नहीं है। उसमें-से कुछ गाथाएँ जीवकाण्डमें लेश्या और सम्यक्त्व मार्गणाधिकारमें व्यवस्थित रूपमें हैं।

इस प्रकार यद्यपि जीवकाण्डकी रचनाका आधार जीवसमास रहा है किन्तु जीवकाण्डमें उससे बहुत अधिक विषय है और वह अपने विषयका पूर्ण ग्रन्थ है। उसमें जीवसमाससे सम्बद्ध विषयोंके साथ जीवट्ठाण-में प्रतिपादित विषयोंका भी संग्रह है।

## मूलाचार और जीवकाण्ड

मूलाचार जैन मुनिके आचारका एक प्राचीन ग्रन्थ है। उसमें भी कुछ गाथाएँ ऐसी हैं जो जीवकाण्डमें भी है। उसके शीलगुणाधिकारमें शीलगुणोंका वर्णन संख्या, प्रस्तार, अक्षसंक्रमण, नष्ट और उद्दिष्ट रूपमें किया गया है और जीवकाण्डके प्रारम्भमें प्रमादका वर्णन भी इसी रूपमें है। अतः इस अधिकारकी गाथा २० से २५ तक जीवकाण्डमें वर्तमान है और उनका क्रमांक ३६, ३७, ३८, ३९, ४१, ४२ है।

मूलाचारके अन्तमें भी एक पर्याप्ति नामका अधिकार है। उसमें २०६ गाथाएँ है। उसमें भी पर्याप्ति, योनि, वेद, लेश्या, जीवस्थान, गुणस्थान, मार्गणास्थान, लेश्या, कुल आदिका वर्णन है। सम्भवतया अहिंसा धर्मके पालक मुनिको जीव रक्षाके लिए जीवोंके उत्पत्तिस्थानादिका जानना आवश्यक होनेसे इस आचार-विषयक ग्रन्थके अन्तमें इन सबका वर्णन किया है। फलतः इस प्रकरणकी भी कुछ गाथाएँ जीवकाण्ड-में हैं। किन्तु उन्हें आचार्य नेमिचन्द्रने मूलाचारसे सगृहीत किया है ऐसा निर्णयपूर्वक नही कहा जा सकता। बहुत-सी गाथाएँ परम्परासे भी प्रवर्तित चली आती है।

## जीवकाण्ड और संस्कृत पंचसंग्रह

अमितगतिका संस्कृत पंचसंग्रह प्राकृत पंचसंग्रहको ही आधार बनाकर रचा गया है। किन्तु उसमें ऐसे भी विषय संगृहीत हैं जो पंचसंग्रहमें नही है किन्तु गोम्मटसारमें है। यहाँ हम उसके केवल जीव समास अधिकारको लेंगे।

१. जीव समासमें गुणस्थानमें औदायिकादि भावोंका कथन नही है किन्तु जीवकाण्डमें है। सं. पं. सं. में ५२ आदि श्लोकोमें यह कथन है।

२. जीव समासमें गुणस्थानोंमें जीवोंकी संख्याका कथन नही है। जीवकाण्डके सम्यक्त्व मार्गणाधिकारमें है। सं. पं. सं. में इसी प्रकरणमें उसे ले लिया है।

३ जीव समासमें जीव समासके भेदोंका वर्णन एकसे लेकर उन्नीस तक नही है। जीवकाण्डमें है। सं. पं. सं. में भी श्लोक १२० में यह कथन है।

४ जीवसमासमें सान्तर मार्गणाओंका कथन नही है जीवकाण्डमें है। सं. पं. सं में भी श्लो १३४-१३५ में यह कथन है।

५. जी. स. के काय मार्गणाधिकारमें त्रसोका निवासस्थान नही कहा है जी का. में कहा है। सं. पं. सं. में भी श्लोक १६१ में यह कथन है।

६. जी. स. के योगमार्गणाधिकारमें दस प्रकारके सत्यवचनोंको नहीं गिनाया है। जी का. में गिनाया है। सं. पं. सं. में भी श्लोक १६९-१७० में यह कथन आया है। इसी प्रकरणमें जी. स. में आहारक शरीरके आकारादिका वर्णन नहीं है, जीवकाण्डमें है। सं. पं. सं. में भी श्लोक १७६-१७७ में यह कथन है।

इससे स्पष्ट है कि अमितगतिके सामने जीवकाण्ड वर्तमान था। अमितगतिने अपना पंचसग्रह वि. सं. १०७० में पूर्ण किया था। इससे लगभग तीन दशक पहले गोम्मटसारकी रचना हो चुकी थी और अमितगतिने अपने पंचसंग्रहकी रचनामें उसका उपयोग किया है। पंचसंग्रहके शेष प्रकरण कर्मविषयक चर्चासे सम्बद्ध हैं अतः कर्मकाण्डके साथ उनकी तुलना कर्मकाण्डके संस्करणमें की जायेगी।

## विषय परिचय

**गुणस्थान**—जीवकाण्डका मुख्य प्रतिपाद्य विषय गुणस्थान और मार्गणास्थान हैं अतः यहाँ उनके सम्बन्धमें संक्षेपमें प्रकाश डाला जाता है—

गुणस्थान का एक नाम जीवसमास भी है। जिसमें जीव भले प्रकार रहते हैं उसे जीवसमास कहते हैं। जीव रहते हैं गुणोंमें अर्थात् भावोंमें। और वे भाव हैं पाँच—औदयिक, औपशमिक, क्षायिक, क्षायोपशमिक और पारिणामिक। कर्मोंके उदयसे होनेवाले भावको औदयिक कहते हैं। कर्मोके उपशमसे होनेवाले भावको औपशमिक कहते है। कर्मोके क्षयसे होनेवाले भावको क्षायिक कहते हैं। कर्मोके क्षयोपशमसे होनेवाले भावको क्षायोपशमिक कहते हैं। और कर्मोंके उदयादिके बिना जीवके स्वभाव मात्रसे उत्पन्न होनेवाले भावको पारिणामिक कहते है। इन भावों या गुणोंके साहचर्यसे आत्मा भी गुण कहलाता है। इसीसे जीवकाण्ड गाथा ८ में कहा है—

'दर्शन मोहनीय आदि कर्मोंके उदय, उपशम आदि अवस्थानोंके होनेपर उत्पन्न हुए जिन परिणामोंसे युक्त जीव देखे जाते हैं उन जीवोंको सर्वज्ञदेव ने गुण संज्ञावाला कहा है।'

पञ्चास्तिकाय में गाथा ५८ की व्याख्या करते हुए आचार्य अमृतचन्द्रजीने कहा है—कर्मके बिना जीवके उदय, उपशम, क्षय, क्षयोपशम भी नही होते। अतः क्षायिक, क्षायोपशमिक, औदयिक, औपशमिक भाव कर्म कृत मानना चाहिये। पारिणामिक भाव तो अनादि निधन स्वाभाविक भाव है। क्षायिक भाव स्वभावकी व्यक्ति रूप होनेसे यद्यपि अनन्त है तथापि कर्मके क्षयसे उत्पन्न होनेके कारण कर्मकृत ही है।

इस तरह चारों भावोको कर्मकृत बतलाकर पुन कहते है—अथवा उदय, उपशम, क्षय, क्षयोपशम रूप चार अवस्थाएँ द्रव्य कर्मकी ही हैं, एक पारिणामिक अवस्थावाले जीवकी नही है। इसलिये उदयादिसे होनेवाले आत्माके भावोंको निमित्तभूत उस प्रकारकी अवस्था रूपसे स्वयं परिणमित होनेके कारण द्रव्य कर्म भी व्यवहारनयसे आत्माके भावोंका कर्ता होता है। अतः ससारी जीव यथायोग्य इन भाववाले होते हैं। इसीसे वे चौदह गुणस्थानोंमें विभाजित किये गये है।

**१ मिथ्यादृष्टि**—पहला गुणस्थान मिथ्या दृष्टि है। जिनकी दृष्टि मिथ्या होती है उन्हे मिथ्या दृष्टि कहते है। दृष्टि, रुचि, श्रद्धा, प्रतीतिके विपरीत होनेसे वे जीव मिथ्या दृष्टि होते हैं। उन्हे धर्ममे रुचि नही होती।

**२ सासादन सम्यग्दृष्टि**—अनन्तानुबन्धी कषायके उदयसे जिसका सम्यक्त्व नष्ट हो गया है और मिथ्यात्व कर्मके उदयसे उत्पन्न होनेवाले मिथ्यात्व परिणामको अभी प्राप्त नहीं हुआ है किन्तु मिथ्यात्वके अभिमुख है वह सासादन सम्यग्दृष्टि है। जीवकाण्ड गाथा २० में कहा है—सम्यग्दर्शन रूपी रत्न पर्वतसे गिरकर जो जीव मिथ्यात्वरूपी भूमिके अभिमुख है अतएव जिसका सम्यक्त्व नष्ट हो गया है वह जीव जबतक मिथ्यात्वमें नहीं आता तबतक सासादन सम्यग्दृष्टि कहलाता है।

**३ सम्यग्मिथ्यादृष्टि**—जिस जीवकी दृष्टि, श्रद्धा, रुचि या प्रतीति समीचीन और मिथ्या दोनों प्रकारकी रिली-मिली होती है, जैसे दही और गुण मिले होते हैं, उन्हें पृथक् करना शक्य नहीं है, उसे सम्यग्मिथ्यादृष्टि कहते हैं।

**४ असंयत सम्यग्दृष्टि**—जिसकी दृष्टि या श्रद्धा समीचीन है वह सम्यग्दृष्टि है और संयमसे रहित सम्यग्दृष्टिको असंयत सम्यग्दृष्टी कहते हैं। इसके सम्बन्धमें जीवकाण्डमें कहा है—जो न तो इन्द्रियोंके विषयोंसे विरत हैं और न त्रस तथा स्थावर जीवोंकी हिंसासे विरत हैं, केवल जिन भगवान्के द्वारा उपदिष्ट तत्त्वोंका श्रद्धान करता है वह अविरत सम्यग्दृष्टी है।

५ **संयतासंयत**—जो संयत और असंयत दोनों होते है वे संयतासंयत हैं। इनके सम्बन्धमें जी. का, गा. ३१ में कहा है—

जो एकमात्र जिनदेवके वचनोमें श्रद्धा रखते हुए एक ही समय त्रस हिंसासे विरत और स्थावर हिंसासे अविरत होता है वह विरताविरत या संयतासंयत है।

आगेके सब गुणस्थान संयमी साधुओके ही होते है।

६ **प्रमत्त संयत**—प्रकर्षसे मत्त जीवोंको प्रमत्त कहते हैं और अच्छी तरहसे विरत या संयमीको सयत कहते है। जो प्रमत्त होते हुए भी संयमी है वह प्रमत्त संयत हैं। यहाँ प्रमादसे वही प्रमाद विवक्षित है जो संयमका घातक नही है। यहाँ प्रमत्त शब्द अन्त दीपक है जो छठेसे पहलेके सब गुणस्थानोंमें प्रमादका अस्तित्व सूचित करता है।

७ **अप्रमत्त संयत**—जो पन्द्रह प्रमादोसे रहित सयंमी है वे अप्रमत्त सयत है। इनके सम्बन्धमें जीवकाण्ड गा. ४६ में कहा है—जिसके समस्त प्रमाद नष्ट हो गये है, जो व्रत, गुण, शीलसे शोभित है। मोहनीय कर्मका न तो उपशम करता है न क्षय करता है। वह केवल ध्यानमें लीन रहता है वह अप्रमत्त संयत है। सातवें गुणस्थानसे आगेके कुछ गुणस्थान दो श्रेणियोमें विभाजित हैं · एक का नाम उपशम श्रेणी है और दूसरेका क्षपक श्रेणी। जिसमें जीव उत्तरोत्तर मोहका उपशम करता है वह उपशम श्रेणी है। उपशम श्रेणीके गुणस्थान है—अपूर्वकरण, अनिवृत्तिकरण, सूक्ष्म साम्पराय और उपशान्त कषाय। उपशान्त कषायमें चढ़कर जीव नियमसे गिरता है और सम्हलनेपर पुनः ऊपर चढ सकता है। किन्तु क्षपक श्रेणिपर चढ़ा जीव मोहका क्षय करते हुए ऊपर चढ़कर मोक्ष प्राप्त करता है। क्षपक श्रेणिके गुणस्थान हैं—अपूर्वकरण, अनिवृत्तिकरण, सूक्ष्म साम्पराय, क्षीणमोह।

८ **अपूर्वकरण**—करणका अर्थ परिणाम है और जो पहले प्राप्त नही हुए उन्हें कहते हैं अपूर्व। ऐसे अपूर्व परिणामवाले जीव अपूर्वकरण कहे है। अपूर्वकरण रूप परिणामोंको धारण करनेवाले जीव मोहनीय कर्मकी इक्कीस प्रकृतियोका क्षय अथवा उपशम करनेमें तत्पर होते हैं।

९ **अनिवृत्तिकरण**—एक समयवर्ती जीवोंके जिस प्रकार शरीरके आकार वर्णादि भिन्न-भिन्न होते है उस प्रकार जिन एक समयवर्ती सब जीवोंके परिणाम भिन्न-भिन्न न होकर समान ही होते हैं क्योकि इस गुणस्थानमें एक समयमें एक ही परिणाम है, अपूर्वकरणकी तरह बहुत परिणाम नहीं होते, ऐसे समान परिणामवाले वे जीव अनिवृत्तिकरण गुणस्थानवर्ती होते हैं। उनका ध्यान अत्यन्त निर्मल होता है और वे उस ध्यानरूपी अग्निसे कर्मरूपी वनको जलानेवाले होते है।

१० **सूक्ष्म साम्पराय**—सूक्ष्म कषायको सूक्ष्म साम्पराय कहते हैं। अर्थात् जिन जीवोंके केवल सूक्ष्म लोभ कषायमात्र शेष रहती है, शेष समस्त मोहनीय कर्मका उपशम या क्षय हो जाता है वह सूक्ष्म साम्पराय संयमी कहलाते है।

११ **उपशान्त कषाय वीतराग छद्मस्थ**—जिनकी कषाय उपशान्त हो गई है उन्हे उपशान्त कषाय कहते है। जिनका राग नष्ट हो गया है उन्हे वीतराग कहते हैं। ज्ञानावरण, दर्शनावरण कर्मोको छद्म कहते है, उनमें जो रहते हैं उन्हें छद्मस्थ कहते हैं। जो वीतराग होते हुए भी छद्मस्थ हैं वे वीतराग छद्मस्थ हैं। जो उपशान्त कषाय होते हुए वीतराग छद्मस्थ हैं वे उपशान्त कषाय वीतराग छद्मस्थ हैं। इस गुणस्थानमें समस्त कषाय ( मोहनीयकर्म ) उपशान्त हो जाती हैं अतः उन्हें उपशान्त कषाय कहते हैं।

१२ **क्षीण कषाय वीतराग छद्मस्थ**—जिनकी कषाय क्षीण हो गई है वे क्षीण कषाय है। और क्षीण कषाय होनेके साथ जो वीतराग छद्मस्थ है वे क्षीण कषाय वीतराग छद्मस्थ हैं। इनका सम्पूर्ण मोह नष्ट हो जाता है।

**१३ सयोगकेवली**—जिस ज्ञानमें इन्द्रिय, प्रकाश और मनकी अपेक्षा नहीं होती उसे केवल अर्थात् असहाय कहते हैं। वह केवलज्ञान जिनके होता है उन्हें केवली कहते है। और मन, वचन, कायकी प्रवृत्तिको योग कहते हैं। जो योग सहित होते हैं उन्हे सयोग कहते है। इस तरह जो योग सहित केवल ज्ञानी होते हैं उन्हें सयोगकेवली कहते हैं। इसमें जो सयोग पद है वह नीचेके सब गुणस्थानोंमें योगका अस्तित्वसूचक है।

**१४ अयोगकेवली**—जिनके योग नही होता वे अयोग होते हैं। ऐसे योगरहित केवल ज्ञानी अयोग केवली होते है। जीवकाण्ड, गा ६५ में कहा है, जिन्होंने अठारह हजार शीलके स्वामित्वको प्राप्त कर लिया है, जिनके सम्पूर्ण कर्मोंका आस्रव रुक गया है, तथा नवीन कर्म बन्धनसे भी रहित है वे अयोग केवली होते है। इन चौदह गुणस्थानोंसे रहित सिद्ध जीव होते हैं। वे कृतकृत्य हो चुके है। उन्होंने अपना सब करणीय कर लिया है, कुछ करना शेष नही है। उनके सब कर्म बन्धन नष्ट हो गये है।

इस प्रकार मिथ्यात्वसे ऊपर चढते हुए मोक्षमार्गी ससारी जीवोंके भावोंके उतार-चढावको लेते हुए ये चौदह गुणस्थान कहे गये हैं। ये समस्त संसारी जीवोकी हीन और उच्चदशाका चित्र उपस्थित करके मनुष्यको अपना विकासकी प्रेरणा देते है।

## मार्गणा

मार्गणाका अर्थ है खोजना। चौदह गुणस्थान जिसमें या जिनके द्वारा खोजे जाते है उन्हे मार्गणा कहते है। जीवकाण्ड गा. १४१ में कहा है कि परमागममें जीव जिस प्रकार देखे गये है उसी प्रकारसे वे जिन नारक आदि पर्यायोंमें या जिन नारक आदि पर्यायोके द्वारा खोजे जाते हैं वे मार्गणा हैं और वे चौदह है। गति, इन्द्रिय, काय, योग, वेद, कषाय, ज्ञान, संयम, दर्शन, लेश्या, भव्यत्व, सम्यक्त्व, संज्ञी, आहार। इनमें या इनके द्वारा जीवोको खोजा जाता है।

**१. गति**—गति नाम कर्मके उदयसे जीवकी जो चेष्टाविशेष होती है उसे गति कहते हैं अथवा जिसके निमित्तसे जीव चतुर्गतिमें जाते हैं उसे गति कहते हैं। गति चार हैं—नरक गति, तिर्यंचगति, मनुष्यगति, देव गति। नरक गतिमें और देवगतिमें प्रारम्भके चार ही गुणस्थान होते हैं। तिर्यंचगतिमें प्रारम्भके पाँच होते हैं, मनुष्यगतिमें चौदह गुण स्थान होते है।

**२. इन्द्रिय**—इन्द्र अर्थात् आत्माके चिह्नविशेषको जिनके द्वारा वह जानता है इन्द्रिय कहते हैं। वे पाँच हैं—स्पर्शन, रसना, घ्राण, चक्षु, श्रोत्र ये इन्द्रियाँ क्रमसे एक-एक बढती हुई होती है। इसीसे जीव एकेन्द्रिय, दो इन्द्रिय, तीन इन्द्रिय, चौइन्द्रिय और पंचेन्द्रिय होते है। पृथ्वीकायिक, जलकायिक, अग्नि-कायिक, वायुकायिक और वनस्पति कायिक जीव एकेन्द्रिय होते हैं। उन्हें ही स्थावर कहते हैं। तिर्यंच एके-न्द्रिय से लेकर पंचेन्द्रिय तक होते है। किन्तु नारकी मनुष्य और देव पंचेन्द्रिय ही होते हैं। पंचेन्द्रिय मनरहित और मन सहित भी होते है, उन्हे क्रमसे असंज्ञी और संज्ञी कहते हैं। एकेन्द्रियसे चौइन्द्रियतक सब मन रहित असंज्ञी होते है। इनमें पहला ही गुणस्थान होता है। असंज्ञी पंचेन्द्रियके भी पहला गुणस्थान होता है। सज्ञी पंचेन्द्रियके ही चौदह गुणस्थान हो सकते है।

**३. काय**—काय शरीरको कहते है। उसके दो भेद है। स्थावर और त्रस, एकेन्द्रिय जीवोंको स्थावर कहते हैं, उनके पाँच भेद पृथिवीकाय आदि हैं। और दो इन्द्रियसे लेकर पंचेन्द्रिय तकको त्रस कहते है। स्थावरोंके एक पहला ही गुण स्थान होता है। त्रसोंके चौदह तक हो सकते है।

**४. योग मार्गणा**—मन वचन कायके निमित्तसे होने वाली क्रियासे युक्त आत्माके जो शक्ति विशेष उत्पन्न होती है जो कर्मोंके ग्रहणमें कारण है उसे योग कहते हैं। योगके तीन भेद हैं, मनोयोग, वचनयोग, काययोग। मनोयोगके चार भेद हैं सत्य, असत्य, उभय, अनुभय। इसी तरह वचनयोगके भी चार भेद है।

सत्य और अनुभय मनोयोग संज्ञीमिथ्यादृष्टिसे लेकर सयोगकेवली पर्यन्त गुणस्थानोंमें होता है। असत्य मनोयोग और उभयमनोयोग संज्ञीमिथ्यादृष्टिसे लेकर क्षीणकषाय पर्यन्त होता है।

अनुभय वचन योग दोइन्द्रियसे लेकर सयोगकेवली पर्यन्त होता है। सत्यवचनयोग संज्ञीमिथ्यादृष्टिसे लेकर सयोगकेवली पर्यन्त होता है। असत्य वचय योग और उभय वचन योग संज्ञी मिथ्यादृष्टिसे लेकर क्षीणकषाय पर्यन्त होते हैं।

काय योगके सात भेद हैं—औदारिक काययोग, औदारिक मिश्र काययोग, वैक्रियिककाययोग, वैक्रियिक मिश्रकाययोग, आहारककाययोग, अहारकमिश्रकाय योग, कार्मणकाययोग। उदार अर्थात् महत्शरीरको औदारिक कहते हैं। उसके निमित्तसे होनेवाले योगको औदारिक काययोग कहते है। औदारिक जबतक पूर्ण नहीं होता तबतक मिश्र कहलाता है, उसके द्वारा होनेवाला योग औदारिक मिश्रकाययोग है। अनेक गुणों और ऋद्धियोंसे युक्त शरीरको वैक्रियिक शरीर कहते हैं। उसके द्वारा होनेवाले योगको वैक्रियिक काय योग कहते हैं। वैक्रियिक शरीर जबतक पूर्ण नही होता तबतक वैक्रियिक मिश्र कहलाता है। उसके द्वारा जो योग होता है वह वैक्रियिक मिश्रकाययोग है। जिसके द्वारा मुनि सन्देह होने पर सूक्ष्म अर्थोंको ग्रहण करता है उसे आहारक शरीर कहते हैं, उससे जो योग होता है उसे आहारक काययोग कहते हैं। जबतक आहारक शरीर पूर्ण नहीं होता तब तक उसे आहारक मिश्र कहते हैं और उससे होनेवाले योगको आहारक मिश्र योग कहते है। कर्म ही कार्मण शरीर है। उसके निमित्तसे जो योग होता है वह कार्मणकाय योग है। तिर्यंच और मनुष्योंके औदारिककाय योग औदारिक मिश्रकाययोग होते है। देवो और नारकियोंके वैक्रियिककाययोग और वैक्रियिक मिश्र काय योग होते हैं। ऋद्धि प्राप्त मुनियोंके आहारक काययोग आहारक मिश्रकाययोग होते है। विग्रहगतिमें स्थित चारों गतियोंके जीवोके तथा प्रतर और लोकपूरण समुद्घातको प्राप्तकेवलिजिनके कार्मणकाययोग होता है।

औदारिककाययोग, औदारिक मिश्रकाययोग, सयोग केवली पर्यन्त गुणस्थानोंमें होते हैं। वैक्रियिक काययोग वैक्रियिक मिश्र काययोग प्रारम्भके चार गुणस्थानोंमें होते हे। आहारक काययोग आहारक मिश्र काययोग एक प्रमत्त संयत गुणस्थानमें ही होता है। कार्मणकाययोग विग्रहगतिमें तथा संयोगकेवलीके समुद्घात समयमें हो होता है।

**वेद मार्गणा**—वेद तीन है स्त्रीवेद, पुरुषवेद, नपुंसक वेद। स्त्रीवेद और पुरुषवेद असंज्ञी मिथ्यादृष्टिसे लेकर अनिवृत्ति गुणस्थान पर्यन्त होते हैं। नपुसक वेद एकेन्द्रियसे लेकर अनिवृत्तिगुणस्थान पर्यन्त होता है। उसके बादके सब गुणस्थानवाले जीव वेद रहित होते हैं। मूल वेदके दो भेद हैं—द्रव्यवेद और भाववेद। शरीरमे जो स्त्री या पुरुषका चिह्न होता है लिंग योनि आदि वह द्रव्यवेद है। द्रव्यवेद तो शरीरके साथ सटा रहता है। रमणकी भावनाका नाम भाववेद है। वही नौवें गुणस्थान तक रहता है। उक्त कथन भाववेदकी अपेक्षा है।

नारकी सब नपुंसक वेदी होते हैं। एकेन्द्रियसे लेकर चौइन्द्रिय पर्यन्त सब तिर्यंच भी नपुंसक वेदी होते हैं। असंज्ञी पंचेन्द्रियसे लेकर सब तिर्यंचोंमें तीनों वेद होते हैं। मनुष्योंमें भी तीनों वेद होते हैं। देवोंमें स्त्री-पुरुष दो ही वेद होते है।

**कषाय मार्गणा**—क्रोध, मान, माया, लोभको कषाय कहते हैं। प्रत्येकके चार-चार भेद दृष्टान्त द्वारा जीवकाण्डमें कहे है। क्रोधके चार भेद—पत्थरकी लकीर, पृथ्वीकी रेखा, धूलिकी रेखा और जलकी रेखाके समान। अर्थात् जैसे ये रेखायें होती हैं जो नही मिटती या देर सबेर मिटती है उसी तरह क्रोध कषाय है। मानके चार भेद है—पर्वतके समान, हड्डीके समान, काष्ठके समान और बेतके समान। विनम्र न होनेका नाम मान है। पर्वत कभी नमता नहीं है और बेंत झट नम जाता है। उसी तरह मानके चार प्रकार हैं।

मायाके चार प्रकार हैं—बाँसकी जड़, मेढ़ेके सींग, बैलका मूतना और खुरपाके समान। जैसे इनमें टेढ़ापना अधिक-कम होता है वही स्थिति मायाकी है।

लोभके चार प्रकार हैं—कृमिरागके समान, गाड़ीके चक्केके मलके समान, शरीरके मलके समान और हल्दीके रंगके समान। जैसे-जैसे इनका रंग गाढ़ा-हल्का होता है वैसे ही लोभ भी होता है।

क्रोध, मान, माया, कषाय, एकेन्द्रियसे लेकर अनिवृत्ति, गुणस्थान पर्यन्त होती हैं। लोभकषाय सूक्ष्मसाम्पराय गुणस्थान पर्यन्त होती है। अन्तके शेष चार गुणस्थान कषाय रहित हैं।

७. ज्ञानमार्गणा—इसके आठ भेद हैं–मति अज्ञानी, श्रुत अज्ञानी, विभंगज्ञानी, मतिज्ञानी, श्रुतज्ञानी, अवधिज्ञानी, मनःपर्ययज्ञानी, केवलज्ञानी। जो जानता है उसे ज्ञान कहते हैं। ज्ञान दो प्रकारका है—प्रत्यक्ष और परोक्ष। परोक्षके दो भेद हैं—मतिज्ञान और श्रुतज्ञान। पाँच इन्द्रियों और मनसे जो पदार्थका ग्रहण होता है उसे मतिज्ञान कहते हैं। मतिज्ञानपूर्वक जो विशेष ज्ञान होता है वह श्रुतज्ञान है। जो श्रुतज्ञान शब्दके निमित्तसे होनेवाले मतिज्ञानपूर्वक होता है उसके दो भेद हैं—अंग श्रुत और अंगबाह्य। अंगश्रुतके बारह भेद हैं और अंगबाह्यके चौदह भेद हैं। जीवकाण्डमें श्रुतज्ञानके भेदोंका विस्तारसे कथन ज्ञानमार्गणाधिकारमें है। इन्द्रियोंसे होनेवाले मिथ्यात्व सहित ज्ञानको मति अज्ञान कहते हैं और उस पूर्वक होनेवाले विशेष ज्ञानको श्रुत अज्ञान कहते हैं। और मिथ्यात्व सहित अवधिज्ञानको विभंग कहते हैं। प्रत्यक्ष ज्ञानके तीन भेद हैं—अवधिज्ञान, मनःपर्ययज्ञान, केवलज्ञान। सम्पूर्ण मूर्त पदार्थोंको इन्द्रियादिकी सहायताके बिना साक्षात् जाननेवाले ज्ञानको अवधिज्ञान कहते हैं। इसके दो भेद हैं—भवप्रत्यय और गुणप्रत्यय। तथा देशावधि, परमावधि, सर्वावधि भेद विषयोंको जाननेकी अपेक्षासे हैं। मनका आश्रय लेकर मनोगत विचारोंको साक्षात् जाननेवाले ज्ञानको मनःपर्यय कहते हैं। अर्थात् जिसका भूतकालमें चिन्तवन किया है, अथवा भविष्यकालमें चिन्तवन होगा, अथवा जो अर्धचिन्तित है इत्यादि अनेक भेद रूप दूसरेके मनमें स्थित पदार्थको जो जानता है वह मनःपर्ययज्ञान है। त्रिकालवर्ती समस्त पदार्थोंको साक्षात् जाननेवाले ज्ञानको केवलज्ञान कहते हैं। एकेन्द्रियसे सासादन सम्यग्दृष्टि गुणस्थान पर्यन्त मति अज्ञानी श्रुत अज्ञानी जीव होते हैं। विभंगज्ञान संज्ञी मिथ्यादृष्टि जीवोंके तथा सासादन सम्यग्दृष्टी जीवोंके होता है। सम्यग्मिथ्यादृष्टि गुणस्थानमें आदिके तीनों ही ज्ञान-अज्ञानसे मिश्रित होते हैं। मतिज्ञान, श्रुतज्ञान, अवधिज्ञान ये तीनों असयत सम्यग्दृष्टीसे लेकर क्षीणकषाय गुणस्थान पर्यन्त होते हैं। मनःपर्ययज्ञान प्रमत्तसंयतसे लेकर क्षीणकषाय गुणस्थान पर्यन्त होता है। केवलज्ञान सयोगकेवली अयोगकेवली और सिद्धोंमें होता है।

८. संयम मार्गणा—इसके भेद इस प्रकार हैं–सामायिक, छेदोपस्थापना, परिहारविशुद्धि, सूक्ष्मसाम्पराय, यथाख्यात, संयतासंयत और असंयत। मैं सभी प्रकारके सावद्ययोगका त्याग करता हूँ इस प्रकार सर्वसावद्ययोगके त्यागको सामायिक संयम कहते हैं। उस एक व्रतको छेद करके अर्थात् दो-तीन आदि भेद करके व्रतोंके धारण करनेको छेदोपस्थापना संयम कहते हैं। तीस वर्ष तक इच्छानुसार भोग भोगकर सामायिक संयम और छेदोपस्थापना संयमको धारण करके प्रत्याख्यान पूर्वमें पारंगत होकर जिसने तपोविशेषसे परिहार ऋद्धिको प्राप्त कर लिया है ऐसा जीव तीर्थंकरके पादमूलमें परिहार विशुद्धि संयमको धारण करता है। इस प्रकार संयमको धारण करके जो उठना-बैठना, भोजन करना आदि सब व्यापारोंमें प्राणियोंकी हिंसाके परिहारमें दक्ष होता है उसके परिहार विशुद्धि संयम होता है। साम्पराय कषायको कहते हैं। जिसकी कषाय सूक्ष्म हो गयी है उसे सूक्ष्म साम्पराय कहते हैं। सामायिक और छेदोपस्थापना संयमको धारण करनेवाले साधु जब अत्यन्त सूक्ष्म कषायवाले हो जाते हैं तब उनके सूक्ष्म साम्पराय संयम होता है। सम्पूर्ण कषायोंका अभाव होनेपर यथाख्यात संयम होता है।

प्रमत्तसंयतसे लेकर अयोगकेवलीपर्यन्त सब मनुष्य संयमी होते हैं। सामायिक और छेदोपस्थापना प्रमत्तसंयतसे लेकर अनिवृत्तिगुणस्थान पर्यन्त होते हैं। परिहारविशुद्धि संयम प्रमत्तसंयत-अप्रमत्तसंयत दो

गुणस्थानोंमें होता है। सूक्ष्म साम्पराय संयम एक सूक्ष्म साम्पराय गुणस्थानमें होता है। यथाख्यात संयम अन्तके चार गुणस्थानोंमें होता है। संयतासंयत एक संयतासंयत या देशसंयत गुणस्थानमें ही होता है। असंयम एकेन्द्रियसे लेकर चतुर्थ गुणस्थान पर्यन्त होता है।

९. दर्शनमार्गणा—इसके चार भेद हैं—चक्षुदर्शन, अचक्षुदर्शन, अवधिदर्शन, केवलदर्शन। चक्षुके द्वारा सामान्य पदार्थके ग्रहणको चक्षुदर्शन कहते हैं। शेष इन्द्रिय और मनसे जो प्रतिभास होता है उसे अचक्षु-दर्शन कहते हैं। परमाणुसे लेकर अन्तिम स्कन्ध पर्यन्त मूर्त पदार्थोंके प्रत्यक्ष प्रतिभासको अवधिदर्शन कहते हैं। लोक-अलोकको प्रकाशित करनेवाला केवलदर्शन है जो केवलज्ञानके साथ होता है। शेष दर्शन ज्ञानसे पूर्व होते हैं। चक्षुदर्शन चौइन्द्रियसे लेकर क्षीणकषाय गुणस्थान पर्यन्त होता है। अचक्षुदर्शन एकेन्द्रियसे लेकर क्षीणकषाय गुणस्थान पर्यन्त होता है। अवधिदर्शन असंयत सम्यग्दृष्टीसे लेकर क्षीणकषाय गुणस्थान पर्यन्त होता है। विभंगदर्शनका अन्तर्भाव अवधिदर्शनमें होता है। मनःपर्ययज्ञान मतिपूर्वक होता है इसलिए मन पर्यय दर्शन नही है।

केवलदर्शन सयोगकेवली, अयोगकेवली और सिद्धोके होता है।

१०. लेश्यामार्गणा—कषायसे अनुरंजित योग प्रवृत्तिको लेश्या कहते हैं। कषायका उदय छह प्रकार है—तीव्रतम, तीव्रतर, तीव्र, मन्द, मन्दतर, मन्दतम। अतः लेश्या भी छह हो जाती हैं—कृष्णलेश्या, नीललेश्या, कापोतलेश्या, तेजोलेश्या, पद्मलेश्या और शुक्ललेश्या। इनकी पहचान—तीव्र क्रोधका होना, वैरको न छोड़ना, धर्म और दयासे रहित होना, मन्द होना, विवेकहीन होना, पाँच इन्द्रियोके विषयोका लम्पटी होना, मानी और मायावी होना कृष्णलेश्यावालेके लक्षण हैं। अतिनिद्रालु होना, दूसरोंको ठगनेमें दक्ष होना, धनधान्यमें तीव्र लालसाका होना नीललेश्यावालेके लक्षण है। दूसरोंपर क्रोध करना, निन्दा करना, उन्हें दुःख देना, उनपर दोष लगाना, उनका विश्वास नही करना, अपनी स्तुति सुनकर सन्तुष्ट होना, युद्धमें मरनेकी चाहना होना, कार्य-अकार्यको न देखना कापोतलेश्यावालेके लक्षण हैं।

जो कार्य-अकार्य, सेव्य असेव्यको जानता है, समदर्शी है, दया-दानमें तत्पर है, कोमल परिणामी है वह पीतलेश्यावाला है। त्यागी, भद्रपरिणामी, निर्मल, कार्य करनेमें उद्यत होना, गुरुजनोंकी पूजामें रत होना पद्मलेश्यावालेके लक्षण हैं।

पक्षपात नही करना, निदान नही बाँधना, सबके साथ समान व्यवहार करना, इष्ट-अनिष्ट पदार्थोंमें राग-द्वेष नही करना शुक्ललेश्यावालेके लक्षण हैं।

कृष्ण, नील, कापोतलेश्या एकेन्द्रियसे लेकर असंयत सम्यग्दृष्टी गुणस्थान पर्यन्त होती है। पीत और पद्मलेश्या सज्ञीमिथ्यादृष्टीसे लेकर अप्रमत्त संयत गुणस्थान पर्यन्त होती है। शुक्ललेश्या सज्ञीमिथ्यादृष्टीसे लेकर सयोकेवली गुणस्थान पर्यन्त होती है। तेरहवें गुणस्थानसे आगे सभी जीव लेश्यारहित होते हैं।

११. भव्यत्वमार्गणा—जिन्हें आगे मुक्ति प्राप्त होगी उन्हें भव्य कहते हैं। उनके चौदहों गुणस्थान होते हैं। अभव्यके केवल एक मिथ्यादृष्टि गुणस्थान ही होता है। भव्यत्व और अभव्यत्वभाव कर्मजन्य नही है, स्वाभाविक है।

१२. सम्यक्त्व मार्गणा—जिनेन्द्रदेवके द्वारा उपदिष्ट छह द्रव्यों, पाँच अस्तिकायो और नौ पदार्थों-का श्रद्धान करनेको सम्यक्त्व कहते हैं। उसके तीन भेद हैं—दर्शनमोहनीयके सर्वथा क्षय हो जानेपर जो निर्मल श्रद्धान होता है वह क्षायिक सम्यक्त्व है। यह सम्यक्त्व श्रद्धानको भ्रष्ट करनेवाले वचनोसे, युक्तियोंसे, भयकारक रूपोंसे, अधिक क्या तीनों लोकोंसे भी श्रद्धानसे विचलित नहीं होता।

सम्यक्त्व मोहनीय प्रकृतिका उदय रहते हुए पदार्थोंका जो चल, मलिन और अगाढ़दोषसे युक्त श्रद्धान होता है वह वेदक सम्यक्त्व है। दर्शनमोहके उपशमसे कीचडके नीचे बैठ जानेसे निर्मल जलके समान जो निर्मल श्रद्धान होता है वह उपशम सम्यग्दर्शन है।

क्षायिक सम्यक्त्व असंयतसम्यग्दृष्टी गुणस्थानसे लेकर अयोगकेवली गुणस्थान पर्यन्त होता है। वेदक सम्यक्त्व असंयतसम्यग्दृष्टी गुणस्थानसे लेकर अप्रमत्त संयत गुणस्थान पर्यन्त होता है। उपसम सम्यक्त्व असंयत सम्यग्दृष्टी गुणस्थानसे लेकर उपशान्त कषाय गुणस्थान पर्यन्त होता है। सासादन सम्यग्दृष्टी, सम्यक्-मिथ्यादृष्टि और मिथ्यादृष्टि अपने-अपने गुणस्थानमें होते हैं।

१३. संज्ञी मार्गणा—इसके दो भेद हैं—संज्ञी और असंज्ञी। मन सहित जीवोंको संज्ञी और मन रहित जीवोंको असंज्ञी कहते हैं। संज्ञी मिथ्यादृष्टिसे क्षीणकषाय गुणस्थान पर्यन्त होता है। असंज्ञीके प्रथम ही गुणस्थान होता है। एकेन्द्रियसे लेकर असंज्ञी पंचेन्द्रिय पर्यन्त जीव असंज्ञी होते हैं।

१४. आहार मार्गणा—तीन शरीर और छह पर्याप्तियोंके योग्य पुद्गलोंके ग्रहण करनेका नाम आहार है। एकेन्द्रियसे लेकर सयोगकेवली पर्यन्त जीव आहारक होते हैं। विग्रह गतिको प्राप्त मिथ्यादृष्टि, सासादन सम्यग्दृष्टी और असंयत सम्यग्दृष्टी तथा समुद्घात करते हुए केवली, अयोगकेवली और सिद्ध अनाहारक होते हैं।

इस प्रकार ये गुणस्थानों और मार्गणाओंका संक्षिप्त विवेचन है। जीवकाण्डमें इसीका विस्तार है।

## गोम्मटसारकी टीकाएँ

लगभग पाँच दशक पूर्व भारतीय जैन सिद्धान्त प्रकाशिनी संस्था कलकत्ताके अन्तर्गत गान्धी हरि-भाई देवकरण जैन ग्रन्थमालासे गोम्मटसारका बृहत्संस्करण प्रकाशित हुआ था। उसमें मूलग्रन्थके साथ दो संस्कृत टीकाएँ तथा एक ढुढारी भाषा टीका दी गयी थी। संस्कृत टीकाओंका नाम जीवतत्त्वप्रदीपिका और मन्दप्रबोधिका है और ढुढारी भाषा टीकाका नाम सम्यग्ज्ञानचन्द्रिका है। ग्रन्थके मुखपृष्ठपर जीवतत्त्व-प्रदीपिका टीकाको केशववर्णीकृत और मन्दप्रबोधिकाको अभयचन्द्राचार्यकृत अंकित किया है तथा सम्यग्ज्ञान-चन्द्रिकाके कर्ता पं. टोडरमलजी हैं।

इस तरह उस समय तक उपलब्ध टीकाओंके साथ इस संस्करणका सर्वप्रथम प्रकाशन हुआ था। और उसके साथ ही तीनों टीकाएँ भी प्रथम बार ही प्रकाशमें आयी थीं। इन तीनों टीकाओंमें-से मन्द-प्रबोधिका तो अपूर्ण है। मुद्रित संस्करणमें जीवकाण्डकी गाथा ३८३ तक ही यह टीका मुद्रित है। अतः यह टीका पूर्ण ग्रन्थपर नहीं है। केवल एक जीवतत्त्वप्रदीपिका टीका और तदनुसारी सम्यग्ज्ञानचन्द्रिका टीका ही परिपूर्ण है।

## जीवतत्त्वप्रदीपिका टीकाके कर्तृत्वमें भ्रम

जैसा ऊपर लिखा है कि इस संस्करणके मुखपृष्ठपर जीवतत्त्वप्रदीपिकाका कर्ता केशववर्णीको लिखा है। इस टीकाकी भाषा टीका करनेवाले पं. टोडरमलजीने भी इसे केशववर्णीकृत लिखा। उन्होंने अपनी भाषा टीकाके अन्तमें लिखा है—

केशववर्णी भव्यविचार कर्णाटक टीका अनुसार।
संस्कृत टीका कीनी यहु जो अशुद्ध सो शुद्ध करेहु॥

यह हिन्दी पद्य जीवतत्त्वप्रदीपिका टीकाके अन्तिम पद्यका ही अनुवाद है और उसी पद्यकी अशुद्धि-के कारण यह भ्रम प्रवर्तित हुआ कि संस्कृत जीवतत्त्वप्रदीपिका टीका केशववर्णीकृत है और वह जिस कर्णाटकवृत्तिके आधारपर रची गयी है वह चामुण्डराय विरचित है क्योंकि गोम्मटसारके अन्तमें उसके रचयिता नेमिचन्द्राचार्यने चामुण्डरायकी एक वृत्तिका निर्देश करते हुए उसका नाम वीरमार्तण्डी लिखा है। वीर मार्तण्ड चामुण्डरायकी एक उपाधि थी। किन्तु इस टीकाका कोई पता नहीं चलता।

स्व. डॉ. ए. एन. उपाध्येके एक लेखका हिन्दी अनुवाद अनेकान्त वर्ष ४, कि. १, पृ. ११३ पर 'गोम्मटसारकी जीवतत्त्वप्रदीपिका टीका, उसका कर्तृत्व और समय' शीर्षकसे प्रकाशित हुआ था। उसमें विद्वान् लेखकने विद्वानोंमें प्रचलित इस भ्रमका निवारण सप्रमाण किया था कि संस्कृत जीवतत्त्वप्रदीपिका टीकाके कर्ता केशववर्णी हैं और उन्होंने किसी कर्णाटकवृत्तिके आधारपर उसे रचा है। इससे पूर्वमें केशववर्णीकी कर्नाटकवृत्तिसे विद्वान् अपरिचित थे। डॉ. उपाध्येने ही अपने उस लेखमें उससे उद्धरण उपस्थित करके उसके साथमें संस्कृत टीकाकी तुलना करते हुए संस्कृत टीकाको उसकी अनुगामिनी बतलाया था।

संस्कृत टीकाके रचयिताने, जिनका नाम नेमिचन्द्र है अपनी टीका प्रारम्भ करते हुए प्रथम मंगल श्लोक कहा है—

नेमिचन्द्रं जिनं नत्वा सिद्धं श्रीज्ञानभूषणम् ।
वृत्ति गोम्मटसारस्य कुर्वे कर्णाटवृत्तित. ॥

इसमें वह स्पष्ट कहते हैं कि मैं कर्णाटवृत्तिके आधारसे गोम्मटसारकी टीका करता हूँ। किन्तु वह कर्णाटवृत्ति किसकी है, उसका नाम क्या है इसका निर्देश वह नहीं करते। परन्तु अपनी टीकाके अन्तमें वह लिखते हैं—

'श्रित्वा कर्णाटिकीं वृत्तिं वर्णिश्रीकेशवैः कृताम् ।
कृतेयमन्यथा किंचित् विशोध्यं तद्बहुश्रुतैः ॥'

'इसमें स्पष्ट कहा है कि केशववर्णीकृत कर्णाटक वृत्तिका आश्रय लेकर यह संस्कृत टीका रची गयी है।' किन्तु भ्रम फैलनेका कारण अशुद्ध पाठ है जो कलकत्ता संस्करणमें छपा है। उसमें 'वर्णिश्रीकेशवैः कृतिः' छपा है। 'कृता' के स्थानमें कृति पाठ होनेसे यह भ्रम प्रवर्तित हुआ।

पं टोडरमलजीने इसीका पद्यानुवाद किया है जो ऊपर दिया गया है—

इस पद्यानुवादका भी यही अर्थ है कि केशववर्णीने कर्णाटक टीकाके अनुसार संस्कृत टीका रची है। उन्होने अपनी टीकामें अन्यत्र भी केशववर्णीको ही संस्कृत टीकाकार लिखा है।

जीवकाण्ड कलकत्ता संस्करण पृ. ७५५ पर उनकी टीकामें स्पष्ट छपा है—केशववर्णी संस्कृत टीकाकार।

पण्डित टोडरमलजी तो महाविद्वान् थे। उनके सामने भी 'वर्णिश्रीकेशवैं कृति.' पाठ आया प्रतीत होता है। शुद्ध पाठ 'कृता' नहीं आया। उसीसे यह भ्रम प्रवर्तित हुआ है, क्योंकि उन्हींकी टीकाके आधारपर ही गोम्मटसारका पठन-पाठन चला है। संस्कृत टीकाका वाचन तो इस कालमें किसी विरल ही विद्वान्ने किया हो।

अब तो केशववर्णीकी कर्नाटक टीकाके प्रकाशमें यह हस्तामलकवत् स्पष्ट है कि जीवतत्त्वप्रदीपिका नामक संस्कृत टीका उनकी कृति नहीं है। किन्तु उनकी कर्णाटक वृत्तिका नाम भी जीवतत्त्वप्रदीपिका ही है जो प्रत्येक अधिकारके अन्तमें आता है। संस्कृत टीकाकारने उसे भी ज्योंका त्यों अपना लिया है। उसमें भी परिवर्तन नहीं किया इससे भी भ्रमको बल मिल सका है।

इस तरह वर्तमानमें गोम्मटसारपर तीन टीकाएँ उपलब्ध हैं—अभयचन्द्राचार्यकृत मन्दप्रबोधिका, केशववर्णीकृत कर्नाटकवृत्ति और तदनुसारी संस्कृत टीका। इनमें-से प्रथम अपूर्ण है। शेष दोनों परिपूर्ण हैं। किन्तु यह कहना ही उचित होगा कि गोम्मटसारपर केवल एक ही टीका उपलब्ध है और वह है जीवतत्त्वप्रदीपिका। उसका मूल रूप कुछ संस्कृत मिश्रित कर्नाटक भाषामें है। उसके कर्ता केशववर्णी हैं। उसीका संस्कृत रूपान्तर संस्कृत टीका है। उसमें केशववर्णीकी टीकासे नवीन कुछ भी नहीं है किन्तु कहीं-कहीं उसमें प्रयुक्त गणितादिकी प्रक्रियाको संक्षिप्त ही कर दिया गया है। किन्तु उसके इस संस्कृत रूपान्तरने ही

जीवतत्त्वप्रदीपिका टीकासे स्वाध्यायी जनोंको लाभान्वित किया है। उसका यह संस्कृत रूपान्तर न होता तो पं. टोडरमलजी ढुंढारी भाषामें उसका अनुवाद नहीं कर सकते थे।

### मन्दप्रबोधिका टीका

यह अपूर्ण टीका गोम्मटसार जीवकाण्डकी तीन सौ तेरासी गाथा पर्यन्त ही उपलब्ध है। अर्थात् उसके आधे भागसे कुछ अधिकपर ही है। कलकत्ता संस्करणमें प्रथम संस्कृत जीवतत्त्वप्रदीपिका दी गयी है उसके नीचे मन्दप्रबोधिका दी गयी है। गाथा ३८३ के नीचे प्रथम जीवतत्त्व प्रदीपिका देकर मन्दप्रबोधिकाके सामने एक वाक्य दिया है—

'श्रीमदभयचन्द्रसैद्धान्तचक्रवर्तिविहितव्याख्यानं विश्रान्तमिति कर्णाटवृत्त्यनुसारमनुवदति।'

अर्थात् श्रीमान् अभयचन्द्र सिद्धान्तचक्रवर्तीके द्वारा किया गया व्याख्यान (टीका) समाप्त हुआ, इसलिए कर्णाटकवृत्तिके अनुसार अनुवाद करता हूँ।

यह वाक्य किसका हो सकता है? केशववर्णीकी टीकामें तो इस प्रकारका वाक्य नहीं है, न वह ऐसा लिख ही सकते हैं क्योंकि उनकी टीका ही कर्णाटवृत्ति है। वह उसके अनुसार अनुवाद करनेकी बात क्यों लिखेंगे? यह वाक्य तो संस्कृत जी. प्र टीकाके रचयिताका हो हो सकता है। हमारे पास गोम्मटसार जीवकाण्डकी जो हस्तलिखित प्रति है उसमें वह पत्र ही नहीं है। फिर भी हमें यह वाक्य उनका ही प्रतीत होता है। किन्तु उसपर भी यह आशंका होना स्वाभाविक है कि संस्कृत जी. प्र के कर्ता तो प्रारम्भमें ही यह लिख चुके हैं कि कर्णाटवृत्तिका आश्रय लेकर मैं यह टीका लिखता हूँ। ऐसी स्थितिमें मन्दप्रबोधिकाके समाप्त होनेपर उन्होंने ऐसा क्यों लिखा? इसके समाधानके लिए हमें तीनों टीकाओंका मिलान करना आवश्यक प्रतीत हुआ। और उससे यह निष्कर्ष निकला कि तीनोंकी वाक्य रचना और विषय वर्णनमें बहुत साम्य है। अन्तर केवल कर्णाटक भाषागत है। अर्थात् मन्दप्रबोधिकाके संस्कृत वाक्य तथा कर्नाटवृत्तिके कन्नड वाक्योंमें भी समानता है अतः कर्णाटवृत्तिका आश्रय लेकर संस्कृत जीव प्रदीपिकाकी रचना करनेवाले-ने कर्णाटवृत्तिका संस्कृत रूपान्तर करनेमें मन्दप्रबोधिकासे मदद ली हो यह सम्भव है। मन्दप्रबोधिका समाप्त होनेपर उन्हें केवल कर्णाटवृत्तिका ही आश्रय लेना पड़ा है उसीकी सूचना उन्होंने इस वाक्यके द्वारा की प्रतीत होती है।

इसका स्पष्ट आशय यह है कि केशववर्णीके सामने कर्नाटवृत्ति रचते समय मन्दप्रबोधिका वर्तमान थी। उन्होंने अपनी कन्नड वृत्तिमें उसके रचयिता अभयचन्द्र चक्रवर्तीका निर्देश किया है। यह बात डॉ. ए. एन. उपाध्येने अपने उक्त लेखमें तीनों टीकाओंसे एक उद्धरण देकर स्पष्ट की है। हम भी यहाँ उस उद्धरणको देनेका लोभ संवरण नहीं कर सकते। वह उद्धरण इस प्रकार है—

देसविरदे पमत्ते इदरे य खओव समिय भावो दु।
सो खलु चरित्तमोहं पडुच्च भणियं तहा उवरिं ॥१३॥

### मन्दप्रबोधिका—

देशविरते प्रमत्तविरते इतरस्मिन्नप्रमत्तविरते च क्षायोपशमिकचारित्रलक्षण एव भावो वर्तते। देशविरते प्रत्याख्यानावरणकषायाणा सर्वघातिस्पर्धकोदयाभावलक्षणे क्षये तेषामेव हीनानुभागरूपतया परिणताना सदवस्थालक्षणे उपशमे च, देशघातिस्पर्धकोदयसहिते उत्पन्नं देशसंयमरूपचारित्रं क्षायोपशमिकम्। प्रमत्तविरते तीव्रानुभागं संज्वलनकषायाणा प्रागुक्तलक्षणक्षयोपशमसमुत्पन्नसंयमरूपं प्रमादमलिनं सकलचारित्रं क्षायोप-शमिकम्। अत्र संज्वलानुभागानां प्रमादजनकत्वमेव तीव्रत्वम्। अप्रमत्तविरते मन्दानुभागसंज्वलनकषायाणां प्रागुक्तक्षयोपशमोत्पन्नसंयमरूपं निर्मलं सकलचारित्रं क्षायोपशमिकम्।

कन्नड़वृत्ति—

'देशविरतनोलं प्रमत्तसयतनोल इतरनप्प अप्रमत्तसंयतनोलं क्षायोपशमिक संयममक्कुं । देशसंयतापेक्षेयिदं प्रत्याख्यानकषायंगलुदपि सल्पट्ट देशघातिस्पर्धकानन्तैकभागानुभागोदयदोडने उदयमनैददे क्षीयमाणंगलप्प विवक्षितनिषेकंगल सर्वघातिस्पर्धकंगल नंतबहुभागंगलुदयाभावलक्षणक्षयदोलमवरुपरितन निषेकंगलप्पनुदयप्राप्तंगलगे सदवस्थालक्षणमप्पुपशममुंटगुत्तिरलु समुद्भूतमप्पुदरिंदं चारित्रमोहमं कुरुत्तु देशसंयममदु क्षायोपशमिकभावमेंदु पेलल्पट्टुदु । अंते प्रमत्ताप्रमत्तरगें संज्वलनकषायंगल उदितदेशघातिस्पर्धकानन्तैकभागानुभागदोडने उदयमनैददे क्षीयमाणंगलप्प विवक्षितोदयनिषेकंगल् सर्वघातिस्पर्धकानन्तबहुभागंगलुदयाभावलक्षणक्षयदोलमवरुपरितननिषेकंगलप्पनुदयप्रासंगल्गे सदवस्थालक्षणमप्प उपशममुंटागुत्तिरलु समुत्पन्नमप्पुदरिंदं चारित्रमोहमं कुरुतिल्लियु सकलसयमम् क्षायोपशमिकभावमेंदुं पेलल्पडुवुदेंबुदु श्रीयभयसूरिसिद्धान्तचक्रवर्तिगलभिप्रायं ।'

संस्कृत जी. प्र.—

'देशविरते प्रमत्तसंयते तु पुनः इतरस्मिन् अप्रमत्तसंयते च क्षायोपशमिकसंयमो भवति । देशसंयतापेक्षया प्रत्याख्यानकषायाणा उदयागतदेशघातिस्पर्धकानन्तैकभागानुभागोदयेन सहानुदयागतक्षीयमाणविवक्षितनिषेकसर्वघातिस्पर्धकानन्तबहुभागानामुदयाभावलक्षणक्षये तेषामुपरितननिषेकाणा अनुदयप्रासाना सदवस्थालक्षणोपशमे च सति समुद्भूतत्वात् । चारित्रमोह प्रतीत्य देशसयमः क्षायोपशमिकभाव इत्युक्तम् । तथा प्रमत्ताप्रमत्तयोरपि संज्वलनकषायाणामुदयागतदेशघातिस्पर्धकानन्तैकभागानुभागेन सह अनुदयागतक्षीयमाणविवक्षितोदयनिषेकसर्वघातिस्पर्धकानन्तबहुभागाना उदयाभावलक्षणक्षये तेषा उपरितननिषेकाणामनुदयप्रासाना सदवस्थालक्षणोपशमे च सति समुत्पन्नत्वात् चारित्रमोहं प्रतीत्यात्रापि सकलसयमोऽपि क्षायोपशमिको भाव इति भणितं इति श्रीमदभयचन्द्रसूरिसिद्धान्तचक्रवर्त्यभिप्रायः ।'

तेरहवी गाथाके व्याख्यानमें मन्दप्रबोधिका टीकाके रचयिता श्री अभयचन्द्र सूरि सिद्धान्तचक्रवर्तीने प्रमत्त, अप्रमत्त गुणस्थानमें क्षायोपशमिक भाव कहा है। उसीका निर्देश केशववर्णीने अपनी कर्णाटवृत्तिमें किया है और उसीका अनुवाद संस्कृत जी प्र. में है। इस उद्धरणसे यह स्पष्ट है कि मन्दप्रबोधिका केशववर्णीके सम्मुख थी। तथा केशववर्णीकी टीका कन्नड़में होते हुए भी संस्कृत शब्दबहुल है। उसमें अधिकतर विभक्तियाँ और क्रियापद ही कन्नड़ भाषाके हैं। सैद्धान्तिक सब शब्द वही हैं जो संस्कृतमें प्रचलित हैं। अत. उसका संस्कृत रूपान्तर करनेमें संस्कृत टीकाकारको मन्दप्रबोधिकाका साहाय्य अवश्य मिला है। दोनों टीकाओंके मिलानसे यह स्पष्ट हो जाता है। किन्तु संस्कृत जी. प्र. के रचयिताने स्वयं मन्दप्रबोधिकाका कोई अनुसरण नहीं किया है, कर्नाटकवृत्ति और मन्दप्रबोधिकामें जहाँ शब्दसाम्य है वही उसके संस्कृत रूपान्तरमें शब्दसाम्य पाया जाता है। यह बात भी ऊपरके उद्धरणसे स्पष्ट है।

मन्दप्रबोधिकाका प्रारम्भिक अवतार वाक्य ही विस्तृत होकर कर्नाटक वृत्तिका अवतार वाक्य बनाया गया है।

मन्दप्रबोधिकाका अवतार वाक्य इस प्रकार है—

'श्रीमदप्रतिहतप्रभावस्याद्वादशासनगुहाभ्यन्तरनिवासि प्रवादिमदान्धसिंधुरसिंहायमानसिंहनन्दिमुनीन्द्राभिनन्दित-गंगवंशललामराजसर्वज्ञाद्यनेकगुणनामधेयभागधेय - श्रीमद्राजमल्लदेव महीवल्लभ महामात्य पदविराजमान - रणरंगमल्लासहायपराक्रमगुणरत्नभूषण सम्यक्त्वरत्ननिलयादिविविधगुणनामसमासादितकीर्तिकान्त-श्रीचामुण्डरायभव्यपुण्डरीकद्रव्यानुयोगप्रश्नानुरूप महाकर्मप्रकृतिप्राभृतप्रथमसिद्धान्तजीवस्थानाख्यप्रथमखण्डार्थसंग्रहं गोम्मटसारनामधेयपञ्चसंग्रहं शास्त्र प्रारभमाणः'.......

केशववर्णीकी जीवतत्त्वप्रदीपिका टीकामें भी प्रथम गाथाका अवतार वाक्य शब्दशः प्राय यही है।

अन्तर केवल इतना है कि उसमें 'जीवस्थान-क्षुद्रबन्ध, बन्धस्वामित्व-वेदनाखण्ड-वर्गणाखण्डमहाबन्धानां षट्खण्डानां मध्ये जीवादिप्रमेयानं निरवशेषं समुद्धृत्य गोम्मटसार' लिखा है। तथा आगे ममलाह्निकी चर्चा विस्तारसे की है। इसके सिवाय इस अवतार वाक्यसे पहले टीकाके आरम्भमें कन्नड़ पद्योंके द्वारा चौबीस तीर्थंकरों और उनके गणधरोंको स्तवन किया है। उसके पश्चात् उक्त अवतार वाक्य है। उसके अनन्तर त्रिलोकप्रज्ञप्तिकी प्रारम्भिक गाथाओंको देकर मंगल, निमित्त, हेतु आदिकी विस्तृत चर्चा है।

केशववर्णीकी कन्नड़ टीकाको संस्कृतरूप देनेवाले नेमिचन्द्रने इस सब विस्तृत चर्चाको नहीं अपनाया है। आगे भी कहीं-कहीं गणितादि सम्बन्धी विस्तृत चर्चाओंको संक्षिप्त कर दिया है। किन्तु कोई मौलिक प्रसंग कहीं भी छूटा नहीं है।

## केशववर्णीका वैदुष्य और समय

केशववर्णीने गोम्मटसारके प्रत्येक अधिकारकी अन्तिम पुष्पिकामें अपने गुरु अभयसूरि सिद्धान्त-चक्रवर्तीका उल्लेख बहुत ही सम्माननीय शब्दोंमें किया है। उन्हें श्रीमत् राय राजगुरु भूमण्डलाचार्य, महा-वादवादीश्वर वादिपितामह, विद्वज्जनचक्रवर्ती लिखा है और अपनेको उनके चरणकमलोंकी धूलिसे रंजित ललाटपट्ट मात्र लिखा है। अपने नामके साथ कोई विशेषण आदि नहीं लगाया है। किन्तु उनकी यह टीका ही उनके वैदुष्यका परिचय देनेके लिए पर्याप्त है। ऐसा प्रतीत होता है कि जैसे वीरसेन स्वामीने अपनी धवला टीकाके द्वारा षट्खण्डागमके रहस्यका उद्‌घाटन किया। उसी प्रकार श्री केशववर्णीने अपनी जीवतत्त्व-प्रदीपिका टीकाके द्वारा गोम्मटसारके रहस्यका उद्‌घाटन किया है। धवला टीका प्राकृत-संस्कृतके मिश्रणसे रची गयी है तो जी. प्र. कन्नड़ और संस्कृतके मिश्रणसे रची गयी है। इतनी विद्वत्तापूर्ण टीकाको केशव-वर्णीने संस्कृतमें न रचकर कर्नाटक देशकी भाषामें क्यो रचा? क्या संस्कृतमें रचना करनेमें वे अक्षम थे या इसका कोई अन्य कारण था यह हम कहनेमें असमर्थ हैं। सिद्धान्तके वे मर्मज्ञ थे। गणितमें उनकी अबाधगति थी। उनके द्वारा रचित करणसूत्र भी उनकी इस टीकामें हैं। उन्होंने अंकसंदृष्टिके द्वारा अर्थसंदृष्टिको स्पष्ट करनेका जो प्रयत्न किया है वह उनके गम्भीर वैदुष्यका परिचायक है। पर्याप्ति अधिकारसे पहले उन्होंने अलौकिक गणितके सम्बन्धमें एक स्वतन्त्र अधिकार ही अपनी इस टीकामें दिया है जिसमें त्रिलोकप्रज्ञप्ति और त्रिलोकसारका उपयोग किया गया है।

उनकी इस टीकामें ग्रन्थान्तरोंसे लिये गये प्राकृत पद्योंके साथ संस्कृत पद्योंका भी समावेश है। अधिकांश प्राकृत गाथाएँ 'उक्तं च' के बिना ही सम्मिलित कर ली गयी हैं। अकलंकके लघीयस्त्रयसे विद्यानन्दकी आप्तपरीक्षासे भी पद्य उद्धृत है। कुछ ग्रन्थोका भी नामाल्लेख है जैसे प्रमेयकमलमार्तण्ड।

यह सब तो उनके विस्तृत वैदुष्यका परिचायक है किन्तु उनका गम्भीर वैदुष्य तो सिद्धान्त-विषयक है और सिद्धान्त-विषयक यह तलस्पर्शी ज्ञान उन्हे अपने गुरु अभयसूरिसे प्राप्त हुआ था। इसीसे उन्होंने उनका स्मरण इतनी श्रद्धाके साथ किया है।

यह अभयसूरि सिद्धान्तचक्रवर्ती कौन थे, इस सम्बन्धमें हम अभी कुछ कहनेमें असमर्थ हैं। यह मन्दप्रबोधिकाके रचयिता अभयचन्द्र तो नहीं हो सकते। सम्भवतः इसीसे उन्होंने अपने गुरुके नामके साथ 'चन्द्र' पद न लगाकर सूरि पद लगाया है।

डॉ. उपाध्येने अपने लेखमें लिखा है कि मन्दप्रबोधिका ईस्वी सन् १३५९ से, जब केशववर्णीने अपनी वृत्ति समाप्त की थी, पहलेकी रचना है। अभयचन्द्रने अपनी मन्दप्रबोधिकामें एक बालचन्द पण्डित-देवका स्मरण किया है जिन्हें मैं (डॉ. उपाध्ये) वे ही बालेन्दु पण्डित समझता हूँ जिनका उल्लेख श्रवण-बेलगोलाके ईस्वी सन् १३१३ के एक शिलालेखमें हुआ है। और यदि यह बात मान ली जाये तो हम उस समयको लगभग पचास वर्ष पीछे ले जानेमें समर्थ हैं। इसके अतिरिक्त उनकी पदवियों, उपाधियों और

छोटे-छोटे वर्णनोंसे जो कि उनमें दिये हैं मुझे ज्ञात हुआ है कि हमारे अभयचन्द्र और बालचन्द्र, सभी सम्भावनाओंको लेकर वही हैं जिनकी प्रशंसा बेलूर शिलालेखोंमें की गयी है और जो हमें बतलाते हैं कि अभयचन्द्रका स्वर्गवास ईस्वी सन् १२७९ में और बालचन्द्रका ईस्वी सन् १२७४ में हुआ था। इस प्रकार हम अभयचन्द्रकी मन्दप्रबोधिकाका समय ईस्वी सन्‌की १३वीं शताब्दीका तीसरा चरण स्थिर कर सकते हैं'।

मन्दप्रबोधिकामें भी कुछ उद्धरण अन्य ग्रन्थोंसे दिये गये हैं। प्रथम गाथाकी टीकामें एक उद्धरण इस प्रकार है—

'नेष्टं विहन्तुं शुभभावभग्नरसप्रकर्षः प्रभुरन्तरायः।
तत्कामचारेण गुणानुरागान्नुत्यादिरिष्टार्थकृदार्हदादेः ॥'

यह श्लोक केशववर्णीकी टीकामें भी उद्धृत है। यह पं. आशाधरके अनगार धर्मामृतके नौवें अधिकार-का छब्बीसवाँ पद्य है। आशाधरने अपना धर्मामृत वि. सं. १२८५ (ई. स. १२२८) से पूर्वमें रचा था। अतः उक्त समयके साथ इसकी संगति बैठ जाती है।

जीवकाण्डकी जिस हस्तलिखित प्रतिपर-से नागराक्षरोंमें परिवर्तित करके कन्नड टीकाका यह मुद्रण कार्य हुआ है। उसकी अन्तिम प्रशस्ति इस प्रकार है—

स्वस्ति श्रीनृपशालिवाहनशके १२०६ वर्षे क्रोधिनाम संवत्सरे फाल्गुणमासे शुक्लपक्षे शासिरऋतौ (शिशिरर्तौ) उत्तरायने अद्यां सप्तम्या (?) तिथौ बुधवासरे सत्तावीसघटिकादुपरांतिक सप्तम्यां तिथौ अनुराधानक्षत्रे तीसघटिकावुपरातिक ज्येष्ठानक्षत्रे व्याघातनामयोगे छहघटिकावुपरातिक हर्षणनामयोगे बवाकरणे सत्तावीसघटिका यस्मिन् पंचांगसिद्धि तत्र मोलेद सुभस्थाने श्रीपचपरमेष्ठीदिव्यचैत्यालयस्थिते श्रीमत्केशवण्णविरचितमप्प गोम्मटसार कर्नाटकवृत्ति जीवतत्त्वप्रदीपिकेयोल् जीवकाडं संपूर्णमादुदु मंगलं भूयात्।

सम्भवतया यह वही प्रति है जिसका उल्लेख डॉ. उपाध्येने अपने लेख 'गोम्मटसारकी जीवतत्त्व प्रदीपिका' में किया है। और उसे कोल्हापुरके लक्ष्मीसेन मठकी प्रति बतलाया है। तथा टिप्पणमें लिखा है कि यह कागजपर लिखी हुई प्रति है। इसका परिमाण १२५ × ८५ इंच है। इसमें ३८७ पृष्ठ हैं। प्रति-लिपिका समय शक १२०६ दिया है जो कि स्पष्ट ही लिपिकारका प्रमाद है जबकि हमें ज्ञात है कि केशव-वर्णीने अपनी वृत्ति शक १२८१ में लिखी थी।

इस तरह केशववर्णी अभयसूरि सिद्धान्तचक्रवर्तीके शिष्य थे और उन्होंने अपनी वृत्ति धर्मभूषण भट्टारकके अनुसार शक सवत् १२८१ या ईस्वी सन् १३५९ में लिखी थी।

## संस्कृत जीवतत्त्वप्रदीपिका

संस्कृत जीवतत्त्वप्रदीपिका, जो गोम्मटसारके कलकत्ता संस्करणमें मुद्रित है और जिसे भ्रमसे केशववर्णीकी मान लिया गया था। केशववर्णीकी कर्नाटक टीकाका ही संस्कृत रूपान्तर है। इसमें प्रथम गाथाके उत्थानिका वाक्यसे पूर्वमें जो कर्नाटकवृत्तिमें चौबीस तीर्थंकरों और उनके गणधरोंके सम्बन्धमें नमस्कारात्मक कन्नड पद्य हैं तथा उनके पश्चात् जो मंगल आदिकी चर्चा तिलोयपण्णत्तिके आधारपर की गयी है उस सबको छोड़ दिया है और जहाँसे मूलग्रन्थसे सम्बद्ध टीका प्रारम्भ होती है वहाँसे उसका संस्कृत रूपान्तर प्रायः ज्योंका त्यों दिया गया है। दोनों टीकाओंमें कन्नड़ भाषासे सम्बद्ध विभक्ति, धातु आदिको छोड़कर प्रायः शब्दशः साम्य है। क्वचित् ही विस्तृत चर्चाओंको संक्षिप्त रूप दिया गया है। जैसे गाथा ४९ की टीकामें अधःकरण सम्बन्धी विवरणको कुछ संक्षिप्त किया गया है। वह शब्दशः रूपान्तर नहीं है। मत्स्याकार रचनाके विवरणमें भी ऐसा ही किया गया है। कायमार्गणामें गाथा २५८ के विवेचनमें उत्कृष्ट संचयको जोड़नेकी प्रक्रियामें भी ऐसा ही किया गया है। किन्तु किसी भी उपयोगी सैद्धान्तिक विवेचनमें ऐसा

नहीं किया गया है। अतः इस संस्कृत टीकाके रचयिता श्री नेमिचन्द्र भी गोम्मटसारमें प्रतिपादित विषयके अवश्य ही सुलझे हुए विद्वान् थे। और उनका कर्नाटक भाषा तथा संस्कृत भाषापर भी समान अधिकार था। यदि उन्होंने केशववर्णीकी टीकाको संस्कृतरूप न दिया होता तो पं. टोडरमलजी साहब अपनी सम्यक्ज्ञान चन्द्रिका टीका नहीं लिख सकते थे। और उसके अभावमें गोम्मटसारके पठन-पाठनको जो परम्परा आज भी प्रचलित है उसका अभाव हो जाता। अतः जिस प्रकार केशववर्णीका हमपर महान् उपकार है उसी प्रकार संस्कृत टीकाके रचयिताका भी कम उपकार नहीं है। उन्होंने बहुत ही सरल संस्कृतमें छोटे-छोटे वाक्योंके द्वारा गूढ विषयोंको स्पष्ट करनेका पूर्ण प्रयत्न किया है।

## संस्कृत टीकाकार और उनका समय

यद्यपि गोम्मटसारके कलकत्ता संस्करणमें मुखपृष्ठपर इस टीकाको केशववर्णीकृत छापा है और उसके प्रथम भाषा टीकाकार पं. टोडरमलजीने भी उसे केशववर्णी कृत लिखा है तथापि इस टीकाके प्रारम्भिक श्लोकमें टीकाकारने अपना नाम, अपने गुरुका नाम और अपनी इस टीकाका आधार सब स्पष्ट कर दिया है। वह लिखते हैं—

नेमिचन्द्रं जिनं नत्वा सिद्धं श्रीज्ञानभूषणम्।
वृत्तिं गोम्मटसारस्य कुर्वे कर्णाटवृत्तितः॥

उनका यह प्रथम मंगलश्लोक मन्दप्रबोधिकाके प्रथम मंगल श्लोकसे प्रभावित प्रतीत होता है जो इस प्रकार है—

मुनिं सिद्धं प्रणम्याहं नेमिचन्द्रं जिनेश्वरम्।
टीका गोम्मटसारस्य कुर्वे मन्दप्रबोधिकाम्॥

मन्दप्रबोधिकाके रचयिताने किसी वृत्तिका आश्रय लेनेकी बात नहीं कही है किन्तु संस्कृत जीवतत्त्व-प्रदीपिकाके कर्ताने कर्णाटवृत्तिका आश्रय लेनेका स्पष्ट कथन किया है। और श्री नेमिचन्द्रसे अपना नाम और उसके ज्ञानभूषण विशेषणसे अपने गुरुका नाम भी बतला दिया है।

गोम्मटसार कलकत्ता संस्करणके अन्तमें (पृ. २०९७-८) जो प्रशस्ति प्रथम पद्यमें तदनन्तर गद्यमें मुद्रित है उसमें कहा है—सं. जी. त. प्र. के कर्ता मूलसंघ, शारदागच्छ, बलात्कारगण, कुन्दकुन्दान्वय और नन्दिआम्नायके थे। उनके गुरुका नाम भट्टारक ज्ञानभूषण था। कर्नाटक देशमें मल्लि भूपालके प्रयत्नसे मुनिचन्द्रसे सिद्धान्तका अध्ययन किया था। भट्टारक प्रभाचन्द्रने उन्हें भट्टारकपद प्रदान किया था। त्रैविद्य-विद्यामें विख्यात विशालकीर्ति सूरिने इस रचनामें उनकी सहायता की थी और सर्वप्रथम प्रसन्नतापूर्वक उसका अध्ययन किया था। श्री धर्मचन्द्रसूरि, अभयचन्द्र भट्टारक और लालावर्णी आदि भव्यजीवोंके लिए चित्रकूटमें पार्श्वनाथ जिनालयमें कर्णाटवृत्तिसे इसकी रचना की थी। साहु साग और सहेसने रचनेकी प्रार्थना की थी।

यह पद्यात्मक प्रशस्तिका सार है। उसमें ग्रन्थकारने अपना नाम नहीं दिया। किन्तु उसीके पश्चात् गद्यात्मक प्रशस्तिमें नेमिचन्द्र नाम दिया है। तथा यह भी लिखा है कि कर्णाट देशमें मुनिचन्द्रसे सिद्धान्तका अध्ययन करनेके पश्चात् लाला वर्णीके आग्रहसे वह गुर्जर देशसे आकर चित्रकूटमें जिनदास शाहके द्वारा बनवाये गये पार्श्वनाथ जिनालयमें ठहरे थे और वहीं उन्होंने विशालकीर्तिकी सहायतासे कर्णाटवृत्तिके अनुसार रचना की थी।

नेमिचन्द्रने अपनी इतनी विस्तृत प्रशस्तिमें भी उसके रचनाकालका कोई संकेत तक नहीं किया है। किन्तु केशववर्णीकी कर्णाटवृत्तिके आधारसे रचना होनेके कारण यह निर्विवाद है कि उसके पश्चात् ही उसकी

रचना हुई है तथा उसका भाषानुवाद पं. टोडरमलजीने वि. सं १८१८ में पूर्ण किया था। अतः इन दोनों टीकाओंके मध्यमें ही किसी समय यह संस्कृत टीका रची गयी है इतना निश्चित है। किन्तु यह एक लम्बी अवधि है। डॉ. उपाध्येने इसे सीमित करनेका प्रयत्न किया है। वह लिखते हैं—जैन साहित्यके उद्धरणोंके अनुसार मल्लि नामका एक शासक कुछ जैन ग्रन्थकारोंके साथ सम्पर्क रखता है। शुभचन्द्र गुर्वावलीके अनुसार विजयकीर्ति ( ई सन् की सोलहवी शताब्दीके प्रारम्भमें ) मल्लिभूपालके[1] द्वारा सम्मानित हुआ था। विजयकीर्तिका समकालीन होनेसे उस मल्लिभूपालको १६वी शताब्दीके प्रारम्भमें रखा जा सकता है[2]। उसके स्थान और धर्मका कोई परिचय नही दिया गया है। दूसरे, विशालकीर्तिके शिष्य विद्यानन्द स्वामीके सम्बन्धमें कहा जाता है कि ये मल्लिरायके द्वारा पूजे गये थे। और ये विद्यानन्द[3] ई. सन् १५४१ में दिवंगत हुए है। इससे भी मालूम होता है कि १६वी शताब्दीके प्रारम्भमें एक मल्लिभूपाल था। हुमचका शिलालेख इस विषयको और भी स्पष्ट करता है। वह बतलाता है कि यह राजा जो विद्यानन्दके सम्पर्कमें था सालुव मल्लिरायँ[4] कहलाता है। यह उल्लेख हमें मात्र परम्परागत किंवदन्तियोंसे हटाकर ऐतिहासिक आधारपर ले जाता है। सालुव नरेशोंने कनारा जिलेके एक भागपर राज्य किया है और वे[5] जैन धर्मको मानते थे। मल्लिभूपाल मल्लिरायका संस्कृत रूप है और इसमे कोई सन्देह नही है कि नेमिचन्द्र सालुव मल्लिरायका उल्लेख कर रहे हैं यद्यपि उन्होंने उसके वंशका उल्लेख नही किया है। १५३० ई के शिलालेखमें उल्लिखित होनेसे हम सालुव मल्लिरायको १६वी शताब्दीके प्रथम चरणमें रख सकते है। इस तरह नेमिचन्द्रके सालुव मल्लिरायके समकालीन होनेसे हम सस्कृत जीवतत्त्व प्रदीपिकाकी रचनाको ईसाकी १६वी शताब्दीके प्रारम्भकी ठहरा सकते हैं।

इस प्रकार डॉ. उपाध्येने सं. जी. प्रदी का काल निर्धारित किया है।

## सम्यग्ज्ञान चन्द्रिका

गोम्मटसारकी तीसरी ढूँढारी भाषाकी टीकाका नाम सम्यग्ज्ञान चन्द्रिका है। इसके रचयिता स्व. पण्डितप्रवर टोडरमल हैं। इन्होने अपनी टीकाकी प्रशस्तिमें वि सं. १८१८ में उसके समाप्त होनेका स्पष्ट उल्लेख किया है। यथा—

> संवत्सर अष्टादशयुक्त, अष्टादशशत लौकिकयुक्त।
> माघशुक्ल पंचमि दिन होत, भयो ग्रन्थ पूरन उद्योत ॥

यह टीका गोम्मटसार जीवकाण्ड, कर्मकाण्ड, लब्धिसार और क्षपणासार नामक ग्रन्थोंपर है। प्रशस्तिमें ग्रन्थकारने स्वयं लिखा है। पं. हुकुमचन्दजी भारिल्लने 'पण्डित टोडरमल व्यक्तित्व और कृतित्व' नामक अपने महानिबन्धमें इनपर विस्तारसे प्रकाश डाला है। पण्डित टोडरमलजी जयपुरके निवासी थे। जातिसे खण्डेलवाल थे और गोत्र गोदीका था। उन्होंने अपने गुरु आदिके सम्बन्धमें कुछ नही लिखा। किन्तु वे महान् विद्वान् थे इसमें सन्देह नहीं है। जब हमने संस्कृत टीकाके आधारपर उसका हिन्दी अनुवाद करना प्रारम्भ किया तो जहाँ तक सदृष्टियाँ नहीं थी वहाँ तक तो लेखनी द्रुतगतिसे चली। किन्तु संदृष्टियोंके आते ही लेखनीकी गति अवरुद्ध-जैसी हो गयी और हमें पं. टोडरमलजीकी टीका सम्यग्ज्ञान चन्द्रिकाकी ही

---

१. जैन सि. भा. भाग १, कि. ४, पृ. ५४। और भण्डारकर रिसर्च इन्स्टीटयूट एनाल्स VIII पृ. ४१।
२. जै. सि. भा., भाग ५, कि. ४. प्रशस्तिसंग्रह, पृ. १२५, १२८ आदि।
३. डॉ बी ए सालेतोरने विद्यानन्दके व्यक्तित्व और कार्योंपर अच्छा प्रकाश डाला है। देखो--'मिडियावल जैनिज्म' (बम्बई १९३८) पृ. ३७१ आदि। वादि विद्यानन्द—जैन एण्टिक्वेरी ४, कि. १, पृ. १-२०।
४. एपिग्राफिया कर्नाटिका भाग VIII नगर नं. ४६।
५. एपिग्राफिया कर्नाटिका भाग VIII प्रस्तावना प. १०, १३४। शिलालेखोंके आधारपर मैसूर और कुर्ग (लन्दन १९०९) प. १५२-५३ मिडियावल जैनिज्म, प. ३१८ आदि।

शरण लेनी पड़ी। उस समयमें उन्होंने अपने बुद्धि-वैभवसे संस्कृत टीकाके गूढ़ विषयोंको कितनी स्पष्टतासे खोलकर सरल रूपसे लिखा है यह हम लिखनेमें असमर्थ हैं। यद्यपि वे श्रावक थे किन्तु आचार्यकोटिके समकक्ष थे इसमें सन्देह नहीं। उनकी परमार्थ बुद्धि अद्भुत थी। स्वाध्याय करनेवालोको सरलतासे विषयका बोध हो यही उनकी भावना रही है। जैन ग्रन्थकार कैसे मन्दकषायी, निरभिमानी और वीतरागी होते थे, टोडरमलजी उसके उदाहरण हैं। इस टीकाको लिखते समय हमें उनकी गुणगरिमाका स्मरण पद-पदपर होता था। और हम मन ही मन उसको प्रणाम करते थे। यदि उन्होंने यह टीका न लिखी होती तो गोम्मटसारका पठन-पाठन ही प्रचलित न होता। इसी टीकाको पढ़कर गुरुवर्य पण्डित गोपालदासजी वरैया गोम्मटसारके ज्ञाता बने और उनकी शिष्यपरम्परा प्रवर्तित हुई। धन्य हैं पं. टोडरमलजी। गोम्मटसार और त्रिलोकसारका रहस्य भाषामें उद्घाटित करके उन्होंने महान् उपकार किया है, और मोक्षमार्ग-प्रकाशककी रचना करके तथा उसमें निश्चयाभासी और व्यवहाराभासीका स्वरूप अंकित करके तो उन्होंने अपनी कृतिपर कलशारोहण कर दिया है।

यही कारण है कि उस समयके विद्वानों और तत्त्व-जिज्ञासुओंने उनकी विद्वत्ताकी मुक्त कण्ठसे प्रशंसा की है। जिन साधर्मी राजमलकी प्रेरणासे उन्होने गोम्मटसारकी टीका लिखी। उन्होने अपनी पत्रिकामें गोम्मटसारकी टीकाकी रचनाका पूरा इतिवृत्त दिया है। उसे यहाँ हम उन्हीके शब्दोंमें उद्धृत कर देना उचित समझते हैं—

टोडरमल्लजी सू मिले, नाना प्रकारके प्रश्न किये, ताका उत्तर एक गोम्मटसार नामा ग्रन्थकी साखि सू देते भये। ता ग्रन्थकी महिमा हम पूर्वे सुणी थी, तासूं विशेष देखी। अर टोडरमल्लजीका ज्ञानकी महिमा अद्‌भुत देखी।

पीछै उनसू हम कही—तुम्हारै या ग्रन्थका परचै निर्मल भया है। तुम करि याकी भाषा टीका होय तो घणा जीवाका कल्याण होइ अर जिन धर्मका उद्योत होई।...........तब शुभ दिन मुहूर्त विषै टीका करनेका प्रारंभ सिंघाणा नग्र विषै भया। सो वै तो टीका बणावते गये, हम बांचते गये। बरस तीन मैं गोम्मटसार ग्रन्थकी अड़तीस हजार ३८०००, लब्धिसार क्षपणासार ग्रन्थकी तेरह हजार १३०००, त्रिलोक-सार ग्रन्थकी चौदह हजार १४००० सब मिली चारि ग्रन्थांकी पैंसठ हजार टीका भई।

अवारके अनिष्ट काल विषै टोडरमल्लजीकै ज्ञानका क्षयोपशम विशेष भया।

पं. टोडरमलजीने भी अपनी प्रशस्तिमें इनके सम्बन्धमें लिखा है—

'राजमल्ल साधर्मी एक, धर्म सधैया सहित विवेक
सो नाना विधि प्रेरक भयो, तब यहु उत्तम कारज थयो'।

इन्द्रध्वज विधान पत्रिकामे भी लिखा है—

'यहाँ सभा विषै गोमट्टसारजीका व्याख्यान होय है सो बरस दोय तौ हुआ अर बरस दोय ताईं और होइगा, एह व्याख्यान टोडरमल्लजी करै हैं।' यह विधान वि. सं. १८२१ में हुआ था।

सिद्धान्तसारसंग्रह वचनिका प्रशस्तिमें प. देवीदास गोधाने पं. टोडरमलजीके अनेक विशेष श्रोताओंका नामोल्लेख किया है। उस समयके विशिष्ट विद्वान् पं. जयचन्द छावड़ाने अपनी सर्वार्थसिद्धि वचनिकाकी प्रशस्तिमें तथा पं. भूधरदासजी कृत चर्चासमाधानमें पं. टोडरमलजीका उल्लेख बहुमानपूर्वक किया गया है। इस तरह पं. टोडरमलजी इस युगके एक महान् भाषा टीकाकार हुए हैं। पण्डितजीने अपनी टीकाके प्रारम्भमें एक पीठिका भी दी है जो गोम्मटसारके पाठकोंके लिए उपयोगी है। उसका आवश्यक अंश हम यहाँ देकर इस प्रस्तावनाको समाप्त करेंगे।

## गोम्मटसार पीठिका

भाषाटीकाकार स्वर्गीय पं. टोडरमलजीने गोम्मटसारकी भाषा टीकासे पूर्वमें पीठिका निबद्ध की है जो गोम्मटसारके अध्येताओके लिए उपयोगी है। अतः उसके आवश्यक अंशोंका सार यहाँ दिया जाता है।

मैं मन्दबुद्धि हूँ, विशेष ज्ञानरहित हूँ, अविवेकी हूँ, शब्द-न्याय-गणित-धार्मिक आदि ग्रन्थोका विशेष अभ्यास मेरे नही है, तथापि धर्मानुरागवश टीका करनेका विचार किया है। सो इसमें जहाँ-जहाँ चूक हो, अन्यथा अर्थ हो, वहाँ-वहाँ मुझे क्षमा करके उस अन्यथा अर्थके स्थानमें यथार्थ अर्थ लिखना, ऐसी विनय है।

कोई कहता है कि तुमने टीका करनेका विचार तो भला किया। परन्तु ऐसे महान् ग्रन्थकी टीका तो संस्कृतमें ही चाहिए, भाषामें उसकी गम्भीरता प्रकट नही होती। उसको कहते हैं—इस ग्रन्थकी जीवतत्त्व-प्रदीपिका नामक सस्कृत टीका तो पहलेसे ही है। परन्तु जो संस्कृत-गणित-आम्नाय आदिके ज्ञानसे रहित मन्द-बुद्धि हैं उनका उसमें प्रवेश नही है। और यहाँ कालदोषसे बुद्धि आदिके तुच्छ होनेसे संस्कृत आदिके ज्ञानसे रहित जीव बहुत हैं। उनको इस ग्रन्थके अर्थका ज्ञान करानेके लिए भाषाटीका करते हैं। जो जीव संस्कृत विशेष ज्ञानसे युक्त हैं वे मूलग्रन्थ अथवा संस्कृत टीकासे अर्थ धारण कर सकते है। किन्तु जो जीव संस्कृत आदिके विशेष ज्ञानसे रहित है वे इस भाषाटीकासे अर्थका अवधारण करें। तथा जो जीव संस्कृत आदिके ज्ञानसे सम्पन्न हैं परन्तु गणित आम्नाय आदिके ज्ञानका अभाव होनेसे मूलग्रन्थ अथवा संस्कृत टीकामें प्रवेश करनेमें असमर्थ हैं वे इस भाषाटीकासे अर्थकी धारणा करके मूलग्रन्थ अथवा संस्कृत टीकामें प्रवेश करें।

पूर्वमें अर्धमागधी भाषामें महान् ग्रन्थ थे। जब बुद्धिकी मन्दता हुई तब संस्कृत आदि भाषामें ग्रन्थ बने। अब विशेष बुद्धिकी मन्दता होनेसे देशभाषामें ग्रन्थ रचनेका विचार हुआ। भाषाके द्वारा संस्कृत आदिका अर्थ लिखनेमे तो कुछ दोष नही है।

अब इस शास्त्रके अभ्यासमें जीवोंको प्रेरित करते है—

हे भव्यजीवो! तुम अपना हित चाहते हो तो तुम्हें जैसे बने तैसे इस शास्त्रका अभ्यास करना चाहिए; क्योंकि आत्माका हित मोक्ष है। मोक्षके सिवाय अन्य जो कुछ है वह सब परसंयोगजनित है, विनाशीक है, दुःखमय है। किन्तु मोक्ष निज स्वभाव है अविनाशी है, अनन्त सुखमय है। अत तुम्हे मोक्ष-पद पानेका उपाय करना चाहिए। मोक्षके उपाय सम्यग्दर्शन, सम्यग्ज्ञान और सम्यक्चारित्र हैं। और इनकी प्राप्ति जीवादिका स्वरूप जाननेसे ही होती है। क्योकि जीवादि तत्त्वोंके श्रद्धानका नाम सम्यग्दर्शन है। किन्तु बिना जानें श्रद्धानका होना असम्भव है। अतः पहले जाने, पीछे वैसी ही प्रतीति होनेसे श्रद्धान होता है। श्रद्धान होनेपर जो जीवादिका जानना होता है उसीका नाम सम्यग्ज्ञान है। तथा श्रद्धानपूर्वक जीवादि-को जानकर स्वयं ही उदासीन हो, हेयको त्यागे और उपादेयको ग्रहण करे तब सम्यक्चारित्र होता है। अज्ञानपूर्वक क्रियाकाण्डसे सम्यक्चारित्र नही होता। इस प्रकार जीवादिको जाननेसे ही मोक्षके उपाय सम्यग्दर्शन आदिकी प्राप्तिका निश्चय करना। सो इस शास्त्रके अभ्याससे जीवादिका जानना उत्तम रीतिसे होता है। क्योकि संसार जीव और कर्मका सम्बन्धरूप है। विशेष जाननेसे इनके सम्बन्धका जो अभाव होता है वही मोक्ष है। सो इस शास्त्रमें जीव और कर्मका ही विशेष निरूपण है। अथवा जीवादि छह द्रव्यों और सात तत्त्वोका भी इसमें उत्तम निरूपण है। अत. इस शास्त्रका अभ्यास अवश्य करना।

कोई-कोई इस शास्त्रमें अरुचि होनेके कारण विपरीत विचार प्रकट करते है। वे प्रथमानुयोग, अथवा चरणानुयोग अथवा द्रव्यानुयोगका पक्ष लेकर इस करणानुयोगरूप शास्त्रके अभ्यासका निषेध करते हैं।

प्रथमानुयोगके पक्षपाती कुछ मन्दबुद्धि कहते हैं कि इस गोम्मटसार शास्त्रमें गणितकी कठिन समस्या सुनी जाती है। हम कैसे इसमें प्रवेश करें? उनसे कहते हैं कि डरो मत, इस भाषा टीकामें गणित आदिका अर्थ सुगम रूपसे कहा है। अतः उसमें प्रवेश करना कठिन नहीं रहा। तथा इस शास्त्रमें कही सामान्य कथन

है और कहीं विशेष कथन है। कहीं सुगम है, कहीं कठिन है। यदि सबका अभ्यास बन सके तो उत्तम है और जो न बने तो अपनी बुद्धिके अनुसार जैसा बने तैसा अभ्यास करो, अपने उपायमें आलस्य मत करो। और जो यह कहा जाता है कि प्रथमानुयोग सम्बन्धी कथादि सुननेसे जीव पापसे डरते हैं और धर्मानुरागी बनते हैं। सो वहाँ तो दोनों कार्य मन्द रूपसे होते हैं ? किन्तु यहाँ पाप-पुण्यके कारण कार्य आदिका विशेष ज्ञान होनेसे दोनों कार्य दृढ़तासे होते हैं। अतः इस शास्त्रका अभ्यास करना चाहिए।

चरणानुयोगके पक्षपाती कहते हैं कि इस शास्त्रमें कहा जीवकर्मका स्वरूप तो जैसा है वैसा ही है। उसके जाननेसे क्या लाभ ? यदि हिंसादिको त्यागकर व्रत पालें, उपवासादि तप करें अथवा अरहन्त आदिकी पूजा-भक्ति करें, दान दें, विषयादिसे उदासीन हो तो आत्महित हो।

उनको कहते हैं—

हे स्थूलबुद्धि ! व्रतादि शुभ कार्य तो करने योग्य ही है परन्तु सम्यक्त्वके बिना वे ऐसे है जैसे अंक बिना बिन्दी। और जीवादिको जाने बिना सम्यक्त्वका होना ऐसा जैसा बाँझके पुत्र। अतः जीवादिको जाननेके लिए इस शास्त्रका अभ्यास अवश्य करना चहिए। तथा जैसे व्रतादि शुभ कार्य है और उनसे पुण्यबन्ध होता है उसी प्रकार जीवादिके स्वरूपको जाननेरूप ज्ञानाभ्यास भी प्रधान शुभ कार्य है और उससे सातिशय पुण्यका बन्ध होता है। तथा व्रतादिकमें भी ज्ञानाभ्यासकी ही प्रधानता है, क्योंकि जो जीव प्रथम जीवसमास आदि जीवादिके विशेष जानता है पीछे यथार्थ ज्ञानके द्वारा हिंसादिको त्याग व्रत धारण करता है वही व्रती है। जो जीवादिके विशेष जाने बिना किसी प्रकार हिंसादिके त्यागमात्रसे अपनेको व्रती मानता है वह व्रती नही है। अत. व्रतपालनमें भी ज्ञानाभ्यासकी ही प्रधानता है। तथा दो प्रकारका तप कहा है—बहिरंग और अन्तरग। जिससे शरीरका दमन होता है वह बहिरंग तप है और जिससे मनका दमन होता है वह अन्तरंग तप है। इनमें बहिरंग तपसे अन्तरंग तप उत्कृष्ट है। सो उपवासादि तो बहिरंग तप है और ज्ञानाभ्यास अन्तरग तप है। सिद्धान्तमें भी छह प्रकारके अन्तरग तपोंमें चौथा स्वाध्यायनामा तप कहा है। उससे उत्कृष्ट, व्युत्सर्ग और ध्यान ही है। अतः तप करनेमे भी ज्ञानाभ्यास ही प्रधान है।

तथा जीवादिके विशेषरूप गुणस्थानादिका स्वरूप जाननेपर ही अरहन्त आदिका स्वरूप ठीक रीतिसे जाना जाता है तथा अपनी अवस्थाको पहचानता है। ऐसा होनेपर जो तीव्र अन्तरग भक्ति प्रकट होती है वही कार्यकारी है। जो कुलक्रमादिसे भक्ति होती है वह किंचित्मात्र ही फलकी दाता है। अतः भक्तिमें भी ज्ञानाभ्यास ही प्रधान है।

तथा दान चार प्रकारका है। उनमें-से आहारदान, औषधदान और अभयदान तो तत्कालके भूख, रोग और मरण आदिके दुःखको दूर करते हैं। किन्तु ज्ञानदान अनन्तभव सम्बन्धी दुःखको दूर करनेका कारण है। अतः ज्ञानदान उत्कृष्ट है। यदि अपनेको ज्ञानाभ्यास हो तो अपना भी भला करता है और अन्य जीवोंको ज्ञानदान देता है। ज्ञानाभ्यासके बिना ज्ञानदान कैसे हो सकता है। अतः दानमें भी ज्ञानाभ्यास ही प्रधान है।

अनादिकालसे सब जीव संसारमें रहते हुए कर्मोंको अपना मानते है। कोई जीव जीव और कर्मका यथार्थ ज्ञान होनेपर कर्मोंसे उदासीन हो उन्हे पर जानने लगा और उनसे अपना सम्बन्ध छुड़ाना चाहता है। ऐसी उदासीनता ज्ञानाभ्याससे ही होती है और वही कार्यकारी है। ज्ञानके बिना जो उदासीनता होती है वह तो पुण्यफलकी दाता है। उससे मोक्षकी सिद्धि नहीं होती। इसी प्रकार अन्य शुभ कार्योंमें भी ज्ञानाभ्यास ही प्रधान है। अतः शास्त्राध्ययनसे जीव और कर्मका स्वरूप जानकर अपने स्वरूपका ध्यान करना चाहिए।

प्रश्न—कोई जीव शास्त्र-अध्ययन तो बहुत करता है किन्तु विषयादिका त्याग नही करता। उसका शास्त्राध्ययन कार्यकारी है या नहीं ? यदि है तो महान् पुरुष विषयादिका त्याग क्यों करते हैं ? यदि नही है तो ज्ञानाभ्यासकी महिमा कहाँ रही ?

समाधान—शास्त्राभ्यासी दो प्रकारके होते है—एक लोभार्थी और एक धर्मार्थी। जो अन्तरंग अनुराग बिना ख्याति पूजा लाभादिके लिए शास्त्राभ्यास करते है वे लोभार्थी है। अतः विषयादिका त्याग नहीं करते। किन्तु जो अन्तरंग अनुरागसे आत्महितके लिए शास्त्राभ्यास करते हैं वे धर्मार्थी हैं। सो प्रथम तो जैनशास्त्र ऐसे है जिनका यदि धर्मार्थी होकर अभ्यास करे तो विषयादिका त्याग करता ही है। उसका ज्ञानाभ्यास कार्यकारी है। यदि कदाचित् पूर्वकर्मके उदयकी बलवत्तासे विषयादिका त्याग न बने तो भी सम्यग्दर्शन आदिके होनेसे ज्ञानाभ्यास कार्यकारी होता है। जैसे असंयत गुणस्थानमें विषयादिका त्याग बिना भी मोक्षमार्गपना सम्भव है।

प्रश्न—जो धर्मार्थी होकर जैनशास्त्रका अभ्यास करता है उसके विषयादिका त्याग न हो, यह तो सम्भव नहीं है। क्योंकि विषयादिका सेवन तो परिणामोसे होता है और परिणाम अपने अधीन है?

समाधान—परिणामके दो प्रकार हैं—बुद्धिपूर्वक और अबुद्धिपूर्वक। जो अपने अभिप्रायके अनुसार होता है वह बुद्धिपूर्वक है। और दैववश अपने अभिप्रायसे विपरीत हो वह अबुद्धिपूर्वक है। जो धर्मार्थी होकर जैनशास्त्रका अभ्यास करता है उसका अभिप्राय तो विषयादिके त्यागरूप वीतरागभावका ही होता है। यहाँ वीतराग भाव तो बुद्धिपूर्वक है। और चारित्रमोहके उदयसे सरागभावका होना अबुद्धिपूर्वक है। उसीके कारण उसकी प्रवृत्ति विषयादिमें देखी जाती है।

अब द्रव्यानुयोगका पक्षपाती कहता है कि इस शास्त्रमें जीवके गुणस्थानादि रूप विशेष और कर्मके विशेषका वर्णन किया है। उनके जाननेसे अनेक विकल्पतरंग उठती है और कुछ सिद्धि नही होती। अतः अपने शुद्ध स्वरूपका ही अनुभवन करना चाहिए। या अपना और परका भेदविज्ञान करना चाहिये, इतना कार्यकारी है। अथवा इनके उपदेशक अध्यात्मशास्त्रोका ही अभ्यास करना योग्य है। उसको समझाते हैं—

हे सूक्ष्माभासबुद्धि! तेरा कहना तो सत्य है परन्तु अपनी अवस्था देख। जो स्वरूपानुभवनमें या भेदविज्ञानमें निरन्तर उपयोग रहे तो अन्य विकल्प क्यो करने? उसीमें सन्तुष्ट होना। परन्तु निचली अवस्थामें निरन्तर उपयोग उनमें नही रहता। उपयोग तो अनेक आलम्बन चाहता है। अतः जिस कालमें वहाँ उपयोग न लगे तब गुणस्थानादि विशेषके जाननेका अभ्यास करना। तेरे कहे अनुसार अध्यात्मशास्त्रोंका अभ्यास करना तो युक्त ही है। परन्तु भेदविज्ञान करनेके लिए उनमें स्व-परका सामान्य ही निरूपण रहता हैं। और विशेष ज्ञानके बिना सामान्यका जानना स्पष्ट नही होता। अतः जीव और कर्मका विशेष स्वरूप अच्छी तरह जाननेपर ही स्व-परका जानना स्पष्टरूपसे होता है। उसके लिये इस शास्त्रका अभ्यास करना चाहिए।

प्रश्न—अध्यात्मशास्त्रमें तो गुणस्थानादि विशेषोंसे रहित शुद्ध स्वरूपके अनुभवनको उपादेय कहा है। और इस शास्त्रमें गुणस्थानादि सहित जीवका वर्णन है। इससे अध्यात्मशास्त्र और इस शास्त्रमें विरोध प्रतीत होता है सो कैसे?

समाधान—नय के दो प्रकार है—निश्चय और व्यवहार। निश्चयसे जीवका स्वरूप गुणस्थानादि विशेषसे रहित अभेद वस्तु मात्र ही है। और व्यवहारनयसे गुणस्थानादि विशेषसे युक्त अनेक प्रकार है। जो जीव सर्वोत्कृष्ट अभेदरूप एक स्वभावका अनुभवन करते हैं उनको तो शुद्ध उपदेशरूप शुद्ध निश्चय ही कार्यकारी है। किन्तु जो स्वानुभव दशाको प्राप्त नही हुए हैं अथवा स्वानुभव दशासे छूट सविकल्प दशाको प्राप्त हुए है ऐसे अनुत्कृष्ट अशुद्ध स्वभावमें स्थित जीवको व्यवहारनय प्रयोजनीय है। वही समयसारमें कहा है—

सुद्धो सुद्धादेसो णादव्वो परमभावदरसीहिं।
ववहारदेसिदा पुण जे दु अपरमे ट्ठिदा भावे ॥१४॥

इस सूत्रका अर्थ विचारकर देखना। और भी सुन—तेरे परिणाम स्वरूपानुभव दशामें तो प्रवृत्त नहीं हैं। और विकल्प जानकर गुणस्थानादिका विचार करेगा नहीं, तब तू 'इतो भ्रष्ट ततो भ्रष्ट' होकर अशुभोपयोगमें ही प्रवृत्ति करेगा और इससे तेरा बुरा ही होगा। तथा गुणस्थानादि विशेष जाननेसे जीवकी शुद्ध, अशुद्ध और मिश्र अवस्थाका ज्ञान होता है। तब निर्णय करके यथार्थ अंगीकार होता है। तथा जीवका गुण ज्ञान है। विशेष जाननेपर आत्मगुण प्रकट होता है, अपना श्रद्धान् भी दृढ होता है। जैसे केवलज्ञान होनेपर सम्यक्त्व परमावगाढ़ नाम पाता है। अतः विशेष जानना चाहिए।

प्रश्न—आपका कहना तो सत्य है। परन्तु करणानुयोग द्वारा विशेष जानकर भी द्रव्यलिंगी मुनि अध्यात्मश्रद्धान बिना संसारी ही रहता है। और अध्यात्म अनुसार तिर्यंचादिको थोडे श्रद्धानसे भी सम्यक्त्व होता है। 'तुषमाष भिन्न' इतने श्रद्धानसे ही शिवभूति मुनि मुक्त हुए। अतः हमसे तो विशेष विकल्पोंका साधन नहीं होता। हम तो प्रयोजन मात्र अध्यात्मका अभ्यास करेंगे।

समाधान—द्रव्यलिंगी जैसे करणानुयोगसे विशेष जानता है वैसे ही उसे अध्यात्म शास्त्रोंका भी ज्ञान होता है। परन्तु मिथ्यात्वके उदयसे अयथार्थ साधना करता है। ऐसी दशामें शास्त्र क्या करे? शास्त्रोंमें तो परस्पर विरोध है नही। सो ही दिखलाते है—

करणानुयोगके शास्त्रोंमें और अध्यात्म शास्त्रोंमें भी रागादि भावको आत्माके कर्मनिमित्तसे उपजा कहा है। द्रव्यलिंगी उनका कर्ता अपनेको मानता है। शरीराश्रित सब शुभाशुभ क्रिया पुद्गलमय कही है। द्रव्यलिंगी अपनी जानकर उनमें त्याग और ग्रहणकी बुद्धि करता है। सब ही शुभाशुभ भाव आस्रव-बन्धके कारण कहे है। द्रव्यलिंगी शुभ क्रियाको सवर, निर्जरा और मोक्षका कारण मानता हैं। शुद्ध भावको संवर, निर्जरा और मोक्षका कारण कहा है, द्रव्यलिंगी उसे पहचानता भी नहीं। शुद्धात्म स्वरूपको मोक्ष कहा है, द्रव्यलिंगीको उसका यथार्थ ज्ञान नहीं है। इसमें शास्त्रोका क्या दोष है?

तुमने कहा—मुझसे विकल्पसाधन नहीं होता, सो जितना बने उतना करो। पापकार्यमें तो तुम प्रवीण हो और इसके अभ्यासके लिए कहते हो मेरेमें बुद्धि नही है यह तो पापीका लक्षण है।

[ इस प्रकार स्वाध्याय प्रेमी जनोंको इस करणानुयोग-विषयक शास्त्रमें प्रवृत्त होनेकी प्रेरणा करनेके पश्चात् पीठिकामें गोम्मटसारका विषय परिचय दिया है। उसके पश्चात् गणितका ज्ञान कराया है उसे यहाँ देते है। ]

## आवश्यक गणित

इस करणानुयोग रूप शास्त्रके अभ्यासके लिए गणितका ज्ञान आवश्यक है। इसलिए गणित सम्बन्धी ग्रन्थोका अभ्यास करना चाहिए। यदि वह सम्भव न हो तो परिकर्माष्टक तो अवश्य जानना चाहिए। अतः यहाँ प्रयोजन मात्र परिकर्माष्टकका वर्णन करते हैं।

संकलन, व्यवकलन, गुणकार, भागहार, वर्ग, वर्गमूल, घन, घनमूल ये आठ नाम हैं। इन्हें ही परिकर्माष्टक कहते हैं। ये लौकिक गणितमें भी प्रचलित हैं और अलौकिक गणितमें भी प्रचलित हैं। लौकिक गणित तो प्रसिद्ध ही है। अलौकिक गणित जघन्य संख्यातादि अथवा पल्यादिका कथन आगे जीवसमासाधिकार पूर्ण होनेके पश्चात् इस ग्रन्थमें किया है। यहाँ संकलनादिका स्वरूप कहते हैं—

किसी राशिको किसी राशिमें जोड़ना संकलन है। जैसे सातमें पाँच जोड़नेसे बारह हुए। अथवा पुद्गलराशिमें जीवादिका प्रमाण जोड़नेसे सब द्रव्योंका प्रमाण होता है। तथा किसी राशिमें-से किसी राशिको घटानेका नाम व्यवकलन है। जैसे बारहमें-से पाँच घटानेपर सात रहते हैं। अथवा ससारी जीवराशिमें-से त्रसराशि घटानेपर स्थावर जीवोंका प्रमाण होता है। किसी राशिको किसी राशिसे गुणा करनेका नाम गुणकार है। जैसे पाँचको चारसे गुणा करनेपर बीस होते हैं। अथवा जीवराशिको अनन्तसे गुणा करनेपर

